पूर्ण काल्पनिक है और काल्पनिक के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। इस मत का समर्थन किसी भी प्रकार नहीं किया जा सकता। श्री कोलब्रुक ने कहा है कि 'भारतीयों ने समय की गणना करने के लिये उस प्रारम्भिक काल में भी आवश्यक नक्षत्र शास्त्र की कल्पना कर लिया था। उनके इस मत से असहमत होने का कोई भी आधार कहीं भी नहीं मिलता। उन्होंने ही आगे कहा कि 'हिन्दुओं का समय चक्र (चाहे वह धार्मिक रहा हो या सामाजिक) अधिकांश में सूर्य और चन्द्रमा पर आधारित था, उन्होंने इन तेजोमय पिंडों का पूर्ण निरीक्षण किया था और इस निरीक्षण में उन्हें इतनी सफलता मिली थी कि चन्द्रमा के भ्रमणपथ का जितना सही निर्धारण उन्होंने किया वैसा यूनानी लोग कभी भी नहीं कर सके। उन्होंने समूचे क्रान्ति वृत्त को सत्ताईस और अट्ठाइस भागों में विभक्त किया था और यही उनका एक दिन था। उनके इसी विभाजन को अरब वालों ने ग्रहण किया।

वैदिक साहित्य में दी गयी जल प्लावन की कथा के कारण भी बहुत से लोगों का कहना है कि वैदिक साहित्य पर बेबिलोन का या सेमेटिक प्रभाव स्पष्ट है। हम लोग संक्षेप में इस धारणा पर भी विचार करेंगे।

आप सभी लोग जानते हैं कि संसार की जितनी भी जातियाँ हैं सभी में जलप्लावन की कथा किसी न किसी रूप में प्रचलित है। ऐसी कल्पना तो हम नहीं कर सकते कि यह कथा एक जाति ने किसी दूसरे जाति से ग्रहण की होगी, परन्तु सर्वाधिक आश्चर्य की बात है कि वैदिक ऋचाओं में न तो किसी सार्वदेशिक जलप्लावन की चर्चा है और न ही किसी स्थानीय जलप्लावन की, यद्यपि परवर्ती साहित्य में यह कथा अनेक बार अनेक उद्देश्यों से आती है। पुराणों में तो इस कथा को पूरा महत्व दिया गया है और यह कथा भारतीयों के धार्मिक विश्वास का एकमात्र मुख्य अंग बन गयी है।

विष्णु के अवतारों की संख्या दस है। उसमें से तीन अवतार तो जलप्लावन से ही सम्बन्धित है और ये तीन अवतार हैं मच्छ, कच्छ और बाराह के। इन तीनों ही अवतारों में भगवान विष्णु ने जलप्लावन से मानव जाति की रक्षा की है।

ऐसी स्थिति में यह परिणाम निकाला जा सकता है कि जलप्पावन की कथा हिन्दुओं ने कहीं बाहर से ली है।

जब वैदिक साहित्य का ज्ञान अधिकांश लोगों को हो गया था उसके बाद अर्थात् ब्राह्मण ग्रन्थों के लिखे जाने के समय यह कथा भारत में आयी। ब्राह्मण ग्रन्थों में न केवल मनु और मत्स्य की कथा है वरन् कच्छप और बाराहावतार की भी कथाएँ हैं। इससे एक बात तो साफ प्रगट हो जाती है कि भारतीयों ने इन कथाओं को तो बाहर से नहीं ही लिया। मैं आप लोगों के समक्ष जलप्लावन की कथा के कुछ विशिष्ट अंश

रक्खूंगा। यह कथा सतपथ ब्राह्मण में दी गयी है। इन अंशों के प्रकाश में आप स्वयम् निर्णय कर सकते हैं कि सतपथ ब्राह्मण की कथा में तथा जेनेसिस[1] में दी गयी कथा में कितना और क्या साम्य है। इसी से आप इस धारणा के भी सत्यासत्य का निर्णय कर सकेंगे कि हिन्दुओं ने जलप्लावन की कथा को सेमेटिक पड़ोसियों से सीखा।

सतपथ ब्राह्मण में (१, ८, १) यह कथा इस प्रकार दी गयी है :—

१ 'जैसी कि हिन्दुओं में आज भी प्रथा है, मनु के हाथ धोने के लिये पानी लाया गया।

'हाथ धोते समय उनके हाथ में एक मछली आ गयी।'

२ 'मछली ने मनु से कहा कि "आप मुझे रख लें, मैं आपको बचाऊँगी"

'मनु ने कहा "किस विपत्ति से तू मुझे बचाएगी ?"

मछली ने कहा "शीघ्र ही बाढ़ आने वाली है, उसमें सभी प्राणी नष्ट हो जायँगे मैं उस विपत्ति से आपकी रक्षा करूँगी"।

'मनु ने कहा "मैं तुझे कैसे रक्खू ?"

३ 'मछली ने कहा "जब तक हम छोटी रहती हैं, हमारे विनाश की अधिक सम्भावना रहती हैं क्योंकि बड़ी मछलियाँ ही छोटी मछलियों को खा जाती हैं। अतः आप मुझे एक घड़े में रख दें। जब मैं बड़ी हो जाऊँ तो आप एक गढ़े में पानी भर कर मुझे डाल दें। जब मैं और भी बड़ी हो जाऊँ तो आप मुझे समुद्र में डाल दें और तब तक मैं विनाश से बचने योग्य हो जाऊँगी"।

४—'वह मछली ऐसी जाति की थी जो शीघ्र बढ़ती हैं, अतः वह भी शीघ्र ही बड़ी हो गयी। तब उसने कहा "अमुक वर्ष में बाढ़ आवेगी। अतः आप एक नौका बना लें और जब नौका बनकर तैयार हो जाय तो आप मेरा ध्यान करें। जब बाढ़ आवे तो आप नौका में बैठ जायँ। मैं आपकी रक्षा करूँगी।"

५—'मनु ने मछली को रक्षित रक्खा। नौका बना कर उन्होंने मछली का ध्यान किया। जब बाढ़ आयी तो वे नौका में बैठ गये। उसी समय मछली तैरती हुई वहाँ आयी। मनु ने नौका की रस्सी उसकी पूँछ से बाँध दी और वह उत्तर के पर्वतों की ओर चल पड़ी।

६—"मछली ने कहा," मैंने आपको बचा दिया है। आप नौका को पेड़ से बाँध दें। आप पानी से सम्बन्ध बनाये रहें। जब पानी घटने लगे तो आप भी उसी के सहारे नीचे उतरते जायँ। मनु ने वैसा ही किया। इस प्रकार तमाम प्राणियों में अकेले मनु ही शेष रह गये।

[1] जेनेसिस—बाइबिल की प्रथम पुस्तक —अनुवादक

७—'अब मनु भगवान की प्रार्थना करते हुए इतस्ततः भ्रमण करने लगे। अकेलापन मिटाने के लिये उनके मन में संतति की इच्छा जाग्रत हुई। अतः उन्होंने पाक-यज्ञ करना आरम्भ किया। उन्होंने पानी में ही दुग्ध, दधि एवम् घी डालना प्रारम्भ किया। एक वर्ष बाद उसमें से एक स्त्री निकली। उसके बदन से पानी टपक रहा था और उसके चरणों में घी जम गया था। मित्र और वरुण उस स्त्री से मिलने आये।

८—उन्होंने उस स्त्री से कहा, "तुम कौन हो ?"

उसने कहा, "मैं मनु पुत्री हूँ"।

उन्होंने कहा, "तुम ऐसा कहो कि तुम हम लोगों की हो"

उसने कहा, "जिसने मुझे उत्पन्न किया है मैं उसी की हूँ"

तब उन्होंने उसे अपनी बहन बनाना चाहा। इस पर वह कुछ-कुछ राजी हुई, परन्तु फिर वह मनु के पास चली गयी।

९—मनु ने उससे कहा, "तू कौन है ?"

उसने कहा, "मैं आपकी पुत्री हूँ"

मनु ने कहा, "तुम मेरी पुत्री कैसे हुई ?"

उसने उत्तर दिया, "आपने जो बलि पानी में डाली थी, उसी से मेरी उत्पत्ति हुई है। मैं यज्ञ-निःसृत स्वर्गीय प्रसाद हूँ। यदि आप मेरे साथ यज्ञ करें तो आपको बहुत से पशु और अनेक संततियाँ मिलेंगी। आप मुझसे जो भी मांगेंगे, वहीं पावेंगे"। अतः मनु ने उसके साथ यज्ञ सम्पादन किया।

१०—'मनु उसके साथ भ्रमण करते रहे। वे संतति की कामना से श्रम भी करते जाते थे और प्रार्थना भी। उस स्त्री से जो संतति हुई वह मानव कहलायी। मनु ने उससे जो भी माँगा पाया। वह इड़ा थी। इड़ा को प्रसन्न रखकर जो मनुष्य यज्ञकरता है उसके सभी मनोरथ सफल होते हैं।'

निस्सन्देह यह विवरण जलप्लावन का ही है और इस कथा से मनु का कार्य बहुत कुछ वैसा ही है जैसा ओल्डटेस्टामेंट के केनोवा का, परन्तु यदि आप इनमें समानताएँ देख रहे हैं तो असमानताओं का भी तो विचार करें। आप इन असमानताओं का क्या अर्थ लगावेंगे। यदि यह कथा हिन्दुओं ने सेमेटिक पड़ोसियों से लिया तो इतना तो स्पष्ट ही है कि उन लोगों ने ओल्डटेस्टामेंट से नहीं लिया, क्योंकि यदि ऐसा होता तो ये असमानताएँ क्यों होतीं। यह हो सकता है कि सेमेटिक जातियों के किसी और साधन से यह कथा ली गयी हो, क्योंकि इसे अप्रमाणित करने का कोई प्रमाण नहीं मिलता। यदि इस प्रकार का आदान सही भी होता तो यही एक ऐसा विवरण है जो संस्कृत ने सेमेटिक जातियों से लिया, परन्तु क्या इसीलिये समूचे साहित्य का महत्व कम कर देना ठीक होगा ?

कच्छप और वाराहवतार की कथा का सम्बन्ध भी वैदिक साहित्य से जोड़ा जा सकता है, क्योंकि तैतिरीय संहिता में लिखा है कि :—

'पहले पृथ्वी पर पानी ही पानी था। कहीं किसी ठोस वस्तु का नाम तक न था। समस्त जीवों के स्वामी प्रजापति ने वायुरूप से संचरण किया। उन्होंने इस पृथ्वी को देखा और स्वयम् वाराह रूप धारण कर उसे जल के ऊपर उठाया। समस्त भौतिक सज्जाओं की रचना करने वाले विश्वकर्मा के रूप में उन्होंने पृथ्वी को साफ किया। फिर चारों ओर भूमि ही भूमि दिखाई पड़ने लगी, जो अपने दीर्घ विस्तार के लिये पृथ्वी के नाम से पुकारी जाने लगी।'

सतपथ ब्राह्मण में भी कच्छपावतार की कथा की ओर संकेत करते हुए इस प्रकार लिखा गया है :—

'कच्छप रूप धारण कर प्रजापति सब जीवों को पृथ्वी पर लाये, अर्थात् उन्होंने इन सबकी रचना की। इसीलिये उन्हें कर्म ही कहा जाता है। वे वास्तव में आदित्य थे।'

'कठोपनिषद् में भी एक वाक्य ('पानी ने सबका विनाश कर दिया था, केवल मनु रह गये थे') इस प्रकार का आया है, जिसका सम्बन्ध जलप्लावन से जोड़ा जा सकता है।

ऐसा प्रतीत होता है कि जल-प्लावन के बाद वैदिक सहायता से पृथ्वी पर पुनः सृष्टि होने की बात हिन्दुओं को ज्ञात थी और इसी ज्ञान को विष्णु के अवतारों से सम्बन्धित करके नयी कथाएँ गा ली गयीं।

जब हम एक ही जलप्लावन के अनेक विवरणों का विश्लेषण करते हैं जो पृथ्वी की विभिन्न जातियों में विभिन्न रूप से प्रस्तुत किये गये थे तो हमें सरलता से यह बात ज्ञात हो जाती है कि ये सभी विवरण किसी एक ही ऐतिहासिक घटना के नहीं हैं। हमें तो प्रतीत होती है कि मानों ये विवरण उन बाढ़ों के हैं जो प्रति वर्ष वर्षाकाल में उत्पात मचाया करती हैं।

यदि यह अनुमान सत्य हो तो हम सरलता से कह सकते हैं कि चूंकि बाढ़ें सभी देशों के लिये स्वाभाविक हैं, इसलिये विवरणों में न्यूनाधिक समानता भी अस्वाभाविक नहीं है। यदि यह सिद्ध भी कर दिया जाय कि जिस रूप में जलप्लावन की कथा भारतीयों में प्रचलित है वह विदेशी है तो भी उसका प्रभाव परवर्ती साहित्य पर ही पड़ेगा न कि ऋग्वेद की ऋचाओं पर।

भारत पर वेबिलोन का प्रभाव दिखाने के लिये और भी बातें कही गयी हैं परन्तु वे तो और भी आधारहीन हैं। हम देखते हैं कि जिस समय की चर्चा हम लोग कर रहे हैं उतने प्राचीन काल में भारत का सम्बन्ध न तो चीन से था और न पर्शिया, पार्थिया

या बैक्ट्रिया से ही । मुझे तो इसी बात पर आश्चर्य होता है कि वेदों पर यहूदियों के प्रभाव की चर्चा क्यों नहीं की गयी, जब कि यहूदियों का आना जाना बराबर अफगानिस्तान तक होता रहता था ।

प्राचीन भारतीय साहित्य पर विदेशी प्रभाव सिद्ध करने के लिये जितने तर्क दिये जा चुके हैं उन सबको कसौटी पर कस लेने के पश्चात् अब हम इस स्थिति में आ गये हैं कि हम कह सकते हैं कि किसी भी प्रकार का वाह्य प्रभाव वैदिक भाषा साहित्य, धर्म या यज्ञ पर नहीं है । वह जिस किसी भी रूप में हमारे सामने है, उसका उसी रूप और उसी देश में विकास हुआ है जो उत्तर में अगम्य पर्वत श्रेणियों से, पश्चिम में सिंध तथा रेगिस्तान से, दक्षिण में अगाध सागर से एवम् पूर्व में गंगा से पूर्णरूपेण रक्षित था । हमारे सामने एक ऐसा काव्य है जो वहीं जन्मा और वहीं विकसित हुआ । हिन्दू धर्म की भी यही स्थिति है । जो कुछ तत्कालीन मानव मस्तिष्क कर सका वह ज्यों का त्यों हमारे सामने है । इससे हमें पता चलता है कि विश्व की शेष जनसंख्या से सर्वथा अलग अलग रह कर तथा नाना प्रकार की सुविधाओं एवम् सौन्दर्यपूर्ण दृश्यों के बीच रह कर मानव जीवन का कैसा स्वर्गीय विकास हो सकता था । भारत अनुपम था, स्वर्गीय था और भारतीय ऋषियों ने उस अनुपम एवम् स्वर्गीय को सामान्य एवम् नारकीय[1] नहीं बनाया ।

---

[1] इसी विषय पर लिखते हुए स्वर्गीय श्री रमेश चंद्र दत्त ने अपने "हिस्ट्री आफ सिविलिजेशन इन एंनशिएंट इन्डिया में जो कुछ लिखा है, उसका अनुवाद इस प्रकार है: 'जो बातें सुन्दर और आश्चर्य की थीं उन्हीं को भारतीय आर्यों ने धर्म का मूल माना । इसी काल के ऋषियों ने वे सूक्त बनाए जो ऋग्वेद नाम से जाना गया । विश्व की किसी जाति के साहित्य में ऐसा मनोहर या शिक्षाप्रद एवम् अपूर्ण ग्रन्थ दूसरा नहीं है । × × × इस ग्रन्थ से मनुष्य जाति के दार्शनिक इतिहास जानने वालों को मालूम होता है कि धार्मिक विश्वास और विचार कैसे पैदा हुए । × × × उससे जाना जाता है कि मन सृष्टि देवता की ओर कैसे जाता है । × × × वे विचारने लगे कि ये सब स्वर्गीय दृश्य सिर्फ उसी एक के काम हैं जो मन, वाणी से अगम है अगोचर है—' आर्य लोग और उनका साहित्य —अनुवादक

## पाँचवाँ भाषण

# वैदिक धर्म

यद्यपि ज्ञान की ऐसी कोई शाखा नहीं है जिस पर वैदिक साहित्य ने नया प्रकाश नहीं डाला हो और जिस पर उसने सर्वथा नवीन दृष्टिकोण न उपास्थित किया हो, फिर भी धर्म एवम् पौराणिकता के सम्बन्ध में उसने जो प्रकाश दिया है उसके महत्व, उसकी नवीनता एवम् उसकी समृद्धि की तो उपमा ही नहीं है। अतः इस भाषणमाला के शेष भाषणों में मैं इसी विषय को अपनाऊँगा। मैं ऐसा कुछ तो इसलिये कर रहा हूँ, क्योंकि भारत के उस प्राचीन साहित्य में मेरी सर्वाधिक रुचि है जिसमें धर्म के मौलिक तथ्यों की खोज की जा सकती है और कुछ इसलिये भी कर रहा हूँ कि मेरा विश्वास है कि हिन्दुओं के गम्भीरतम विश्वासों या यों कहिए कि सुदृढ़तम धार्मिक विश्वासों को पूरी तरह समझ पाने का एकमात्र साधन हैं वेद। इसी के प्रकाश में आधुनिक-हिन्दू-जन-जीवन भी समझा और समझाया जा सकता है। यह सत्य है कि आधुनिक ब्राह्मण धर्म के विषय में जो जानकारी तत्कालीन साहित्य से होगी वह अभ्रान्त नहीं होगी, क्योंकि तब हमें यह असम्भव कल्पना करनी पड़ेगी कि पिछले तीन हजार वर्षों में भारत और भारतीय पूरी तरह अपरिवर्तित ही रहे। ऐसा तो सोचा ही नहीं जा सकता, सोचा ही नहीं जाना चाहिये कि तीन हजार वर्षों के बीच भारतीय लोग समय प्रवाह से प्रभावित ही नहीं हुए। ऐसा सोचना सत्य से उतना ही दूर है जितनी दूर प्राचीन संस्कृत से आधुनिक बंगला भाषा है। बंगला एवम् संस्कृत का सम्बन्ध इतना घनिष्ठ है कि बंगला भाषा के तत्वों को समझने के लिये संस्कृत भाषा का पूर्ण ज्ञान अनिवार्य होगा। ठीक उसी प्रकार भारतीयों के इतिहास, धर्म, दर्शन कानून इत्यादि को समझने के लिये यह अनिवार्य है कि उनका अध्ययन वेद से प्रारम्भ किया जाय। बिना वेद के आधार के हिन्दू मत का पूर्ण ज्ञान असम्भव है।

मुझे आज भी याद है कि कई वर्षों पूर्व जब मैंने ऋग्वेद के मूल को अपनी टिप्पणियों सहित प्रकाशित करना शुरू किया तो कुछ ऐसे भी विद्वान थे (जिन्हें पूर्णतया निष्पक्ष नहीं कहा जा सकता) जिन्होंने कहना प्रारम्भ किया कि वेद एक व्यर्थ का साहित्य है, स्वयम् भारत में भी इसे पढ़ने वाला तथा जानने वाला कोई नहीं है भले ही ज्ञान के अन्य

क्षेत्रों में वह गरायमान्य हो और किसी भी मिशनरी या व्यक्ति के लिये इस विचार से वेद का अध्ययन व्यर्थ है कि वह इसके द्वारा भारतीय मस्तिष्क को प्रभावित करने की योग्यता प्राप्त कर सकेगा। लोगों का कहना था कि यदि पढ़ना ही है तो संस्कृत का परवर्ती साहित्य पढ़ना चाहिये जैसे मनुस्मृति, महाकाव्य और पुराण। लोगों का मत था कि अंगरेजों को वेद का अध्ययन जर्मनीवासियों के लिये ही छोड़ देना चाहये। आज की कौन कहे यदि तीस वर्षों पूर्व भी ऐसी बातें कही जाती होतीं तो भी उनका मूल्य न होता क्योंकि चाहे मनु का धर्म शास्त्र हो या महाभारत, या कोई पुराण, उन सभी में वेदों की चर्चा हुई है और उन सभी ने मुक्त कंठ से वेद को सर्वोच्य धार्मिक ग्रन्थ माना है। मनु ने स्वयम् कहा है 'जो ब्राह्मण, वेद ज्ञान नहीं रखता वह अग्नि पर रखी हुई घास के समान जल जाता है' जो द्विज (ब्राह्मण, क्षत्री और वैश्य) वेद का अध्ययन नहीं करता तो वह और उसकी आने वाली सन्तान शूद्र जाति में हो जाते हैं।'

योरप में कुछ लोग ऐसे हैं जो हर कीमत पर वेद का विरोध करते हैं। उनके ब्राह्मण-विरोध की तो सीमा ही नहीं है। विद्वेष में अन्धे होकर वे कहते हैं कि भारतीय विचारों का इतिहास जानने के लिये वेद की कोई उपयोगिता नहीं है। और भी आगे बढ़कर उनका कहना है कि ब्राह्मणों ने अपने सिवा सबके लिये वेदाध्ययन निषिद्ध कर रक्खा है। जानने वाले जानते हैं कि ब्राह्मण न केवल दूसरों द्वारा वेद के अध्ययन के विरोधी ही नहीं हैं वरन् उसके विपरीत वे सभी को वेदाध्ययन के लिये उत्साहित करते हैं। यद्यपि उनका यह प्रयत्न अधिकांश व्यर्थ ही जाता है फिर भी यह उनकी हार्दिक अभिलाषा रहती है कि लोग उनके पवित्र साहित्य को पढ़ें और उसमें रुचि लें। निस्सन्देह शूद्रों के लिये वेदाध्ययन अवश्य ही निषिद्ध था। पिछले अनुच्छेद में दिया गया मनु का उद्धरण ही यह सिद्ध करने को पर्याप्त है कि वेद न पढ़ने वालों को दंडभागी होना पड़ता था। विशेषकर क्षत्रियों और वैश्यों के लिये तो दंड व्यवस्था भी थी।

आधुनिक काल में भी ब्राह्मण जाति वेदों के अध्ययन में रुचि रखती है। मैंने जो अपनी टिप्पणियों सहित ऋग्वेद का संस्करण निकाला है, उसका ब्राह्मणों में खूब स्वागत हुआ है। जिस उमंग के साथ वे वेद के अध्ययन में लगे हैं और जिस विवेक और श्रद्धा से वे आज भी इस प्रयत्न में रत हैं कि वेद में निहित ज्ञान का उचित उपयोग होना चाहिये, उसकी मैं प्रशंसा करता हूँ। मेरा तो ऐसा विचार है कि आज भी यदि कोई भारतीय विद्वान वेद का अध्ययन नहीं करता तो उसकी प्रतिष्ठा उसी हिब्रू विद्वान की सी होगी जो ओल्ड टेस्टामेण्ट से अपरिचित है।

अब मैं आपके समक्ष वैदिक धर्म एवम् साहित्य की कुछ विशेषताएँ रक्खूंगा। वे थोड़ी हो सकती हैं और ये एक हजार सत्रह[1] ऋचाएँ यद्यपि योजनाबद्ध रूप से नहीं

[1] इन्हीं ऋचाओं के समूह को ऋग्वेद संहिता कहते हैं —अनुवादक

रक्खी गयी हैं अतः मैं इस बात का दावा नहीं कर सकता कि इनके सहारे आप उस स्वर्गीय दृश्य का पूर्ण अनुमान कर सकेंगे जिसमें रह कर भारतीय विद्वानों ने इनकी रचना की थी।

यदि आप हमसे पूछ बैठें कि वैदिक धर्म एक देववादी है या बहुदेववादी तो मुझे इसका उत्तर दे सकना मेरे लिये कम कठिन नहीं होगा। एक देववाद का जो अर्थ लगाया जाता है, उस अर्थ में तो वैदिक धर्म एक देववादी नहीं है यद्यपि अनेक ऋचाएँ ऐसी हैं जिनमें एक देववाद की बात जितना बल देकर कही गयी है उतना बल देकर तो ओल्ड टेस्टामेण्ट में भी नहीं कहीं गयी है। न्यूटेस्टामेंट एवम् कुरान की भी यही स्थिति है। एक वैदिक ऋषि का कथन है कि 'वह एक है, सन्त जन उसे विभिन्न नामों से पुकारते हैं जैसे अग्नि, यम, मातरिश्वन।'

एक दूसरे ऋषि का कथन है 'बुद्धिमान अपने चुने हुए शब्दों से उसी की अभिव्यंजना करते हैं जो एकमेव है।'

फिर हमें उस एकमात्र देव के लिये एक शब्द मिलता है 'हिरण्यगर्भ', चाहे इस शब्द का मूल जो कुछ भी हो। इस हिरण्यगर्भ के विषय में ऋषि का कथन है 'सृष्टि के अति प्रारम्भ काल में हिरण्यगर्भ ही प्रगट हुआ, वह तत्कालीन समस्त सृष्टि का स्वामी था। वहीं उसने पृथ्वी और आकाश को धारण किया। तब वह परमात्मा कौन है जिसे हम हविष्य दें[1]।' ऋषि के अनुसार वह हिरण्यगर्भ सभी भूतों का अकेला स्वामी है। इस प्रकार का सबल विश्वास न तो कुरान में ही है और न ओल्ड टेस्टामेण्ट में ही।

यह सत्य है कि इस प्रकार की ऋचाएँ कम हैं और ऐसी ऋचाओं की संख्या अपेक्षा कृत अधिक है जिनमें अनेक देवी देवताओं की स्तुति की गयी है। कहीं-कहीं इन देवताओं की संख्या तैंतीस कही गयी है जिनमें ग्यारह देवता आकाश के, ग्यारह पृथ्वी के तथा ग्यारह जल के हैं—उस जल के जो बादलों में रहता है न कि पृथ्वी पर। इन तैंतीस देवताओं की पत्नियाँ भी है यद्यपि उन सभी का नामकरण नहीं हुआ है।

ऐसी बात नहीं है कि तैंतीस की संख्या में वेद के सभी देवता आ गये हों क्योंकि कुछ महत्व पूर्ण देवता जैसे अग्नि, सोम, मरुत्, अश्विन, ऊषा, सूर्य इत्यादि की गणना अलग से की गयी है। उसी प्रकार गणना करते करते एक ऋषि ने तीन हजार तीन सौ उन्तालीस देवताओं की गणना की है।

---

[1] 'हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत
सदाधार पृथ्वीमृद्यामुतेमाम कस्मै देवाय हविषा विधेम। पुरुष सूक्त

—अनुवादक

यदि एक देववाद या बहुदेववाद में निर्णय करना हो तो प्रथम दृष्टि में तो यही प्रतीत होगा कि वैदिक धर्म बहुदेववादी है, परन्तु बहुदेववाद से हम जो अर्थ लगाते हैं, उस अर्थ में यह शब्द वैदिक धर्म का विशेषण नहीं बन सकता। वास्तव में बहुदेववाद की विचारधारा हमने ग्रहण किया है रोम और यूनान से। हम समझते हैं कि बहुदेव में देवताओं का एक संगठित रूप होता है, जिनमें प्रत्येक की शक्तिमात्रा दूसरे से भिन्न होती है और वे सब के सब उस परमेश्वर के सहायक हैं, जिसे वे जीअस या जुपिटर कहते हैं। वेदों का बहुदेववाद इससे भिन्न है। वह न केवल यूनानियों या रोम वालों से भिन्न है वरन् वह पालिनेशियन, अमेरिकन तथा अफ्रीकन भावनाओं से भी भिन्न है और यह भिन्नता उसी प्रकार की है जैसे स्वशासनाधिकार प्राप्त ग्रामों का संघ राजतंत्रीय शासन से भिन्न होता है। यदि हम गणतंत्रीय सिद्धान्त तथा राजतंत्र के विकास क्रम को देखें तो हम सहज ही जान जायेंगे कि इन तंत्रों का विकास कार्य ग्राम समूहों से ही आरम्भ हुआ है। यूनान में तो यह बात बड़ी ही स्पष्ट है कि जीअस को जिस समय से परमेश्वर माना जाने लगा, उसके पूर्व वहाँ कुलीनतंत्र के समान ही अनेक देवताओं की गणना होती थी। यदि हम ट्यूटन जाति वालों का भी अध्ययन करें तो भी हम यही देखेंगे वि वहां भी पहले अनेक देवताओं की समानशक्ति पर लोगों का समान विश्वास था और फिर सर्व शक्ति सम्पन्न परमात्मा की कल्पना की गयी जैसे कुलीन तंत्र के वाद राजतंत्र का उदय हो। वेद में भी विभिन्न देवों को परमात्मा ही मान कर विभिन्न सम्प्रदाय वाले पूजते हैं परन्तु उनकी प्रार्थनाओं स्तवनों को देख कर ऐसा प्रतीत होता है जैसे वे एक ही देव की प्रार्थनाएँ हैं जो अलग अलग नामों से की गयी हैं। यदि वे अलग भी प्रतीत हों तो भी वे सब के सब एक ही पंक्ति में खड़े होने योग्य प्रतीत होंगे। उनमें न तो कोई प्रथम प्रतीत होगा और न कोई अन्तिम। यदि कभी इस प्रकार की बात हुई भी तो कोई छोटे से छोटा देवता भी ऐसा होगा जो कभी न कभी प्रथम न रहा हो। ऐसा हुआ है कि जिस ऋषि की श्रद्धा जिस देव पर हुई उसी की स्तुति में ऋषि ने उसे अनादि अनन्त, निर्गुण इत्यादि कहा। ऐसी स्थिति में भारत के बहुदेववाद को अन्य देशों के बहुदेववाद के अर्थ में नहीं लेना चाहिये। भारतीय बहुदेववाद को स्पष्ट करने की कोशिश मैंने ऊपर की पंक्तियों में की है। भारत का एक देववाद या एकेश्वरवाद इस प्रकार समझा जा सकता है कि प्रत्येक हिन्दू मानता तो अनेक देवों को है परन्तु प्रत्येक वर्ग सम्प्रदाय का एक न एक देवता ऐसा अवश्य होता है जिसमें सर्वशक्तिशाली परमात्मा के सभी गुण आरोपित होते हैं। अर्थात् हम भारत के एकेश्वरवाद को हेनोथिइज्म (Henotheism बिना अन्य देवों में अविश्वास किये ही एक देवता को परमपिता परमेश्वर मानना) का नाम दे सकते हैं। मेरा विचार है कि यह शब्द भारतीय एकेश्वरवाद की पूर्ण अभिव्यंजना करता है, यह सत्य है कि इस प्रकार के शोध-

कार्यों में हमें नाम के पीछे हैरान नहीं होना चाहिये परन्तु शब्दों के अर्थ देश काल के अनुसार चूंकि बदलते रहते हैं इसलिये हमें इतनी विवेचना करनी पड़ी। मैं जानता हूँ कि इस प्रकार के अर्थान्तर अनिवार्य होते हैं परन्तु कितनी ही बार इन अर्थान्तरों के कारण मानव बुद्धि भ्रमित हो जाती है। उदाहरण के लिये वेद में ही एक ऋचा सिंध की प्रार्थना में कही गयी है साथ ही उसमें गिरने वाली नदियों की भी प्रार्थना की गयी है। मैं इस ऋचा का अर्थ आपके सामने रक्खूंगा, क्योंकि इससे वैदिक कालीन भूगोल पर उपयोगी प्रकाश पड़ता है। ऋचा में हमें उस समूचे देश का ज्ञान होता है जिसमें निवास करते हुए वैदिक ऋषिओं का ध्यान उस सर्वोच्च सत्ता की ओर गया था। भारतीय ऋषियों ने इन नदियों को देवता का स्वरूप दिया है। यूरोपियन अनुवादकों ने भी इन्हें देवता (Gods) ही मानकर अनुवाद किया है, परन्तु इस अनुवाद को पढ़ते समय हमें इस बात का सदैव ध्यान रखना पड़ेगा कि ये देवता यूनानियों के नदियों के देवता से सर्वथा भिन्न हैं।

जो बात इन नदियों के विषय में सत्य है वही बात उन सभी तत्वों के विषय में सही है, जिनकी पूजा भारतीय लोग करते हैं। जो इंद्रियों से अनुभव में आता है, जिसकी कल्पना की जा सकती है और जो कुछ भी समझ में आने योग्य है भारतीयों ने उन सबकी उपासना की है। वे सब वस्तुएँ हैं, दृश्य हैं, कारण हैं। इन वस्तुओं, कारणों, एवम् दृश्यों ने वैदिक ऋषियों के मानस को उद्वेलित किया और उन्होंने इनकी प्रशंसा में ऋचाओं की रचना कर डाली। एक भारतीय धर्म तत्त्ववेत्ता का ही कथन है कि देवी और देवता से हमारा अर्थ काव्य विषयों से है और ऋषि का अर्थ है वैदिक कवि।

वास्तव में वैदिक देवों को समझने के लिये वैदिक प्रणाली ही एकमात्र प्रणाली है। किसी अन्य प्रणाली से उसका स्पष्टीकरण सम्भव ही नहीं है। उसका एकमात्र कारण यही है कि वैदिक ऋचाएँ मानस से सीधी निकली हैं, उसमें कुछ सोच विचार नहीं है। इनकी रचना न तो सुनियोजति ढंग से हुई है और न ही उनका स्पष्टीकरण किसी भी सुनियोजित ढंग से हो सकता है। ४००० वर्ष ईसा पूर्व में एक ब्राह्मण लेखक हुए हैं, उन्हीं का अनुसरण करके हम वेदों का कुछ स्पष्टीकरण प्राप्त कर सकते हैं। उन्होंने ऐसे वेदाध्यायियों के विषय में बताया है जो इस पृथ्वी पर केवल तीन देवताओं की ही गणना करते थे, यथा वायु और इन्द्र जो आँधियों के देवता हैं और हवा में जिनका निवास है तथा सूर्य जिसका स्थान आकाश में है। उनका कहना है कि कालान्तर में इन्हीं तीनों देवों को अनेक-अनेक नामों से पुकारा गया। ये नाम या तो उन देवों के महात्म के कारण पड़े या उनके द्वारा किये जाने वाले कार्यों की विविधता के कारण। जिस प्रकार एक ही पुरोहित कभी आचार्य होता है, कभी ब्रह्मा, कभी ऋत्विज और कभी गुरु।

वैदिक देवताओं को समझने के उपरोक्त दृष्टिकोण अनेकों दृष्टिकोणों में एक है। यद्यपि यह दृष्टिकोण अत्यधिक संकुचित है फिर भी इसमें कुछ न कुछ सत्य का अंश है। यास्क नामक विद्वान के मतानुसार भी वैदिक देवताओं का एक प्रकार का उपयोगी विभाजन हो सकता है और वह किया भी गया है। यास्क के अनुसार ये देवता तीन प्रकार के हैं। (१) पृथ्वी के देव या भौतिक (२) वायु में रहने वाले और (३) आकाश में रहने वाले। यदि वैदिक ऋषियों ने प्रकृति के माध्यम से उस जगन्नियन्ता की लीलाओं के कारण रूप से उसके शक्ति प्रकाशन के तीन केन्द्रों अर्थात् पृथ्वी वायु आकाश की कल्पना की तो हमें उनकी कल्पनाशक्ति की प्रशंसा करनी पड़ेगी। यदि ज्ञान की आदिम स्थिति में वैदिक ऋषियों ने इतना चिन्तन कर लिया था कि वह परम पिता अपनी शक्तियों का प्रदर्शन पृथ्वी वायु और आकाश को केन्द्र बना कर करता है तो वे प्रशंसा के पात्र हैं।

इतना कह चुकने पर भी यास्क को प्रतीत हुआ कि उसका तीन केन्द्रों वाला नियम शायद वैदिक देवों की स्थिति स्पष्ट करने के लिये काफी नहीं है, इसलिये उसने आगे चलकर कहा है कि 'यह भी हो सकता है कि, ये सब देवता अस्पष्टतया एक या दूसरे से अलग हों क्योंकि जो प्रार्थनाएँ की गयी हैं वे उनका अलग-अलग किस्म का विवरण देती हैं और उनके नाम भी अलग-अलग हैं'। यह बात भी उचित प्रतीत होती है। प्रकृति ने जिन-जिन रूपों में अपनी शक्ति का प्रदर्शन किया है, उन रूपों का अलग-अलग नाम रख लिया गया है और यद्यपि उन ऋषियों ने स्पष्ट रूप से समझ लिया था कि यद्यपि ये नाम केवल नाम मात्र हैं और जिसके ये नाम है वह एक है और केवल एक है, परन्तु इन नामों की पूजा करने वाले साधारण जनों का विश्वास और ज्ञान इतना बढ़ा चढ़ा नहीं था कि वे इस बहुतत्व में एकत्व की बात सोच सकें। अतएव वे बहुदेववाद का ही सहारा लेते थे। वैदिक धर्म के धार्मिक विचारों की यही विचित्र स्थिति थी और इसी विचित्रता का अध्ययन हम वेद में कर सकते हैं कि उसी एक परमेश्वर की इतने अधिक रूपों में कल्पना की गयी थी और कितनी ही बार ऐसा भी हुआ है कि एक ही प्रकार के कामों को कर्ता के रूप में कई देवताओं का नाम लिया गया है। परन्तु न तो उनकी अलग व्यवस्था ही है जिससे वे एक दूसरे से भिन्न किये जा सकें और न उन सबको सामूहिक रूप से उस परमेश्वर का सहायक ही माना गया था।

इस प्रकार वैदिक देवताओं का तीन भागों में विभाजन मान कर हम पहले पृथ्वी-वासी देवताओं का विवरण प्रस्तुत करेंगे।

उन पर और कुछ कहने के पूर्व हम उन दो उपादानों पर विचार करेंगे, जिनकी पूजा वैदिक ऋषियों ने सर्वप्रथम प्रारम्भ किया था। उनकी दृष्टि एवम् चिन्तना सर्वप्रथम जिन भौतिक उपादानों पर पड़ी वे थे धरती और आकाश, आकाश और धरती। इस

युग्म को उन्होंने स्वर्गीय दम्पति के रूप में लिया[१]। केवल भारत के ही नहीं अपितु संसार के सभी बर्बर, अर्द्ध सभ्य या सभ्य जातियों की दृष्टि इस युग्म पर गयी है, उन्होंने उस पर विचार किया है, उसका रूप स्थिर किया है और कवियों ने उन पर कविताएँ की हैं। उनकी स्पष्ट कल्पनाएँ संसार की सभी सभ्य जातियों में मिलती हैं। यह एक आश्चर्य की बात है कि पहले धरती और आकाश की अलग-अलग कल्पना की गयी और फिर बाद में उनको युग्म अर्थात् दम्पति रूप में कल्पित करके कहा गया कि ये दोनों ही समूचे ब्रह्मांड को घेरे हुए हैं। इस बात की कल्पना में भावात्मकता अत्यधिक है और प्रत्यक्ष नहीं के बराबर। वर्षा, अग्नि, चपला तथा सूर्य की कल्पना भी भाव रूप ही है प्रत्यक्ष नहीं किन्तु धरती और आकाश की युग्म रूप में कल्पना करना तो विस्मयजनक है।

धरती और आकाश का जैसा वर्णन वेद में किया गया है, उससे हमें वस्तुस्थिति को स्पष्टतया समझने में सहायता मिलेगी। इसी से हमें भारतीय पौराणिक गाथाओं एवम् अन्य जातियों की धार्मिक गाथाओं का अन्तर भी समझ में आ सकता है, परन्तु इसको समझाना अवश्य ही कठिन होगा। हमारे एक मित्र हैं रेवरेंड विलियम वायटगिल जो पालीनेशिया द्वीप समूह के अन्तर्गत मांजोइया नामक टापू में काफी अधिक दिनों तक धर्मप्रचारक के रूप में कार्य कर चुके हैं। उन्होंने पिछले वर्षों एक पुस्तक प्रकाशित की है। मैं उसी पुस्तक के कुछ अंशों को आपके समक्ष रक्खूंगा, परन्तु उसके पहले मैं आप लोगों को यह बता देना चाहूँगा कि पालिनेशिया द्वीप समूह एक वेदी के रूप में चौथाई गोलार्द्ध को घेरे हुए है किन्तु उन सभी की भाषा एक है। धर्म एक है, तथा उनकी गाथाएँ व परम्पराएँ भी एक हैं। उस पुस्तक का नाम है 'मिथ्स ऐंड सांग्स आफ साउथ पैसिफिक' ( Myths and songs of the South Pacific ) और यह धर्म एवम् पौराणिकता में रुचि रखने वालों के लिये परमोपयोगी है। मि० गिल ने जो कथा लिखी है वह इस प्रकार है :

'आकाश ठोस नीले पत्थरों का बना है। एक समय ऐसा भी था जब आकाश पृथ्वी को स्पर्श करता हुआ था। और वह टीव (एक छः फुट तक की ऊँचाई का वृक्ष) की चौड़ी पत्तियों को अपना आधार बनाए हुए था। आकाश और धरती के बीच बहुत कम अन्तर था, इतना कम कि धरती के निवासी संत्रस्त थे। अवेकी नामक स्थान का रहने वाला 'रु' कुछ समय के लिये इस धरती पर आया। उसने 'धरतीवासियों के सीमित निवास स्थान को देखा। उसे बड़ी दया आयी। अतः उसने इस बात का प्रयत्न किया कि वह आकाश को थोड़ा और ऊँचे उठा दे। इस कार्य के लिये उसने विभिन्न वृक्षों से बड़े बड़े खूंटे तैयार किये और रंगी मोतिया (स्थान विशेष) के आसपास उनको गाड़ दिया।

१ 'तन्नमाता पृथ्वी तत्पिता द्यौः—ऋग्वेद —अनुवादक

यही स्थान उस द्वीप का केन्द्र था और इसीलिये धरती का भी केन्द्र था। यह एक बड़ा प्रयास था, क्योंकि इससे धरतीवासियों को सीधा खड़ा हो सकने योग्य स्थान दिया और अब वे बिना किसी असुविधा के इतस्ततः चल फिर सकते थे। इसीलिये रु का नाम "आकाशधार' रक्खा गया। इसीलिये टेका नामक कवि ने लिखा (सन् १७६४) 'ओ रु, आकाश को बल पूर्वक ऊपर हटा दो।'

"और अन्तरिक्ष को निर्विघ्न कर दो।"

'एक दिन जब वह वृद्ध पुरुष अपने कार्य में रत था कि उसका पुत्र मोई आ गया और उसने घृणापूर्वक पूछा कि वह क्या कर रहा था। रु ने कहा "तुम छोटे बच्चों को बात नहीं करनी चाहिये, जाओ अपना काम करो नहीं तो मैं तुम्हें भी उठाकर आकाश में ही फेंक दूंगा।"

लड़का क्रोध में बोला "तो कर के देख लो।"

रु अपनी बात का धनी था। उसने मोई को पकड़ लिया। मोई का कद भी बड़ा न था। उसे उठाकर रु ने अत्यधिक ऊँचाई तक उछाल दिया। गिरते समय मोई एक पक्षी में रुपान्तरित हो गया। और वह धीरे धीरे ही धरती पर उतरा और उसे तनिक भी चोट न लगी। अब उसे बदला लेने की धुन लग गयी। वह अपने वास्तविक रूप में आ गया परन्तु अब उसका आकार प्रकार असाधारण रूप से बड़ा हो गया था। वह दौड़ता हुआ अपने पिता के पास पहुंचा और चिल्लाया।

"ओ रु, तुमने आकाश को उटा रक्खा है।
अब तुम भी तनिक ऊपर जाओ"

'उसने अपना सर पिता के दोनों पैरों के बीच में डाल दिया और उसे अपने कन्धे पर ले लिया। अपनी दानवीय शक्ति से मोई ने आकाश सहित रु को उठा लिया और दूर बहुत दूर फेंक दिया। वह दूरी इतनी अधिक थी कि नीला आकाश फिर धरती के पास नहीं लौट सका परन्तु बेचारे रु के हाथ, पाँव और कन्धे चूंकि सितारों में उलझ गये थे अतः वह भी वापस न आ सका। उसने छूटने के अत्यधिक प्रयत्न किये पर सब बेकार हो गये। रु का शरीर आकाश में ही रह गया और उसकी टाँगें लटकती ही रह गयीं। इस प्रकार रु का अन्त हुआ। उसका शरीर वहीं टँगे टँगे जल गया। एक एक करके उसकी हड्डियाँ गिरती रहीं और पहाड़ों पर, मैदानों में और समुद्र के किनारों पर जमा होती रहीं।'

वास्तविकता यह है कि जिन्हें ये देशवासी रु की हड्डियाँ कहते हैं वे ज्वालामुखियों के लावे से बनी छिद्रमय चट्टानें हैं। यही कथा यत्र तत्र किंचित रुपान्तरों के साथ उन सभी टापुओं में प्रचलित है। अब यह देखना है कि क्या यह कथा अपने जन्म काल से ही एक-

दम मूर्खतापूर्ण बकवास है या जिस समय यह कथा गढ़ी गयी उस समय इसका कोई तात्पर्य था । मेरा विश्वास है कि अज्ञान ही ज्ञान का जनक है हाँ, दुःख यही है कि इन बच्चों में अधिकांश मोई की तरह निकलते हैं जो अपने को अपने पिताओं से कहीं अधिक बुद्धिमान् समझ बैठते हैं और यदा कदा वे अपने पिता को अपदस्थ कर पाने में भी सफल हो जाते हैं ।

प्राचीन पौराणिक गाथाओं की यह विशेषता रही है कि उनमें प्रति वर्ष या प्रति दिन घटित होने वाली भौतिक घटनाओं को एक विशेष घटना का रूप देकर उसे किसी देवता या राजा के नाम से सम्बद्ध कर एक कथा रूप दे दिया गया है और वे नित्य प्रति की घटनाएँ एक विशेष महत्व धारण कर लेती हैं । जब ये हर रोज घटित होने वाली घटनाएँ 'एक बार की बात है' से प्रारम्भ की जाती हैं तो उनका रूप ऐतिहासिक सा हो उठता है । हम जानते हैं कि दिन और रात का दैनिक संघर्ष गति एवम् वसन्त का वार्षिक संघर्ष तथा कृष्ण एवम् शुक्ल पक्ष का मासिक संघर्ष अनादिकाल से चलता आ रहा है और अनन्त काल तक चलता रहेगा । ऐतिहासिक उठा-पटक की घटनाओं से इन प्राकृतिक घटनाओं में विभिन्न कथाओं की सृष्टि हुई है जो अपने समकालीन साहित्य की अक्षय निधि बन गयी हैं ट्राय के घेरे की कथा भी इसी प्रकार की कथा है । इन घटनाओं का प्रतिनिधित्व करने वाली ऐतिहासिक घटनाओं की कमी तो थी नहीं । यदि कभी कमी भी जान पड़ी तो काल्पनिक गाथाओं की रचना करके काम चलाया गया । आज भी हमारे बीच कुछ बहुत अच्छी कहानियां प्रचलित हैं जो अनेक बार विभिन्न ऐतिहासिक ख्याति प्राप्त व्यक्तियों के नाम से सम्बद्ध होकर कही एवम् सुनी जाती हैं । एक ही कथानक को विभिन्न कालों एवम् परिस्थितियों में विभिन्न नामों के साथ जोड़ा गया है और उस जोड़े जाने का क्रम आज भी बन्द नहीं हुआ । हम बचपन से ही ऐसी कहानियों को कहते सुनते आ रहे हैं । प्राचीन काल में सूर्य को देवता माना जाता था क्योंकि वह अंधेरे का नाशक था । गति का नाशक और समस्त चर अचर का जीवन दाता था । अतः जितने भी साहस या लोकोपकार के कार्य थे वे सब सूर्य के नाम से सम्बन्धित कर दिये गये । कालान्तर में यही कहानियाँ विभिन्न ऐतिहासिक पुरुषों को कभी कभी काल्पनिक पुरुषों के भी नाम से सम्बद्ध कर दी गयीं । स्थानीय बहादुर पुरुष भी इस प्रयत्न से अछूते न रहे ।

हमें इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है कि प्रति वर्ष आने वाली भयंकर बाढ़ों एवम् उनके द्वारा होने वाली अपरिमित हानियों को ही अतिशयोक्ति में रंगकर जल-प्लावन की कथा बनी है । प्रत्येक संध्या को पृथ्वी और आकाश अंधेरे में डूब कर एकाकार हो जाते हैं और प्रत्येक प्रातः सूर्य का प्रकाश उस तमिस्रा को दूर कर देता है और मानो धरती और आकाश स्पष्ट रूप से अलग दिखाई पड़ने लगते हैं ।

इसी घटना को समझने के लिये रु और मोई की कथा गढ़ी गयी है। रात के घनान्धकार में धरती और आकाश एकाकार हैं मानो वे दोनों एकाकार ही नहीं हैं वरन् एक ही है या यों कहें कि आकाश ने धरती को ढ़क लिया है। इसके बाद ऊषा काल आता है, रात की तमिस्रा में छिपी हुई वस्तुएँ दृष्टिपथ में आने लगती हैं और कुछ सीमा तक धरती और आकाश अलग अलग दिखाई पड़ने लग जाते हैं। यही रु है। इसके पश्चात् मोई का आगमन होता है, जिसका आकार छोटा है केवल एक बच्चे की तरह। यही प्रातःकालीन सूर्य है। वह धीरे धीरे क्षितिज से अपनी किरणों को फेंकता है यही उसका रु द्वारा फेंका जाना है यह प्रकाश पहले ऊपर पहुंचता है फिर धीरे धीरे पृथ्वी पर उतर कर अन्धेरे को सम्पूर्ण रूप से दूर कर देता है। यही रु द्वारा मोई का फेंका जाना और बिना चोट खाये हुए गिरना है। सूर्य तेज चमकता है मानो वह दैत्य कर्मी हो गया है और ऊषाकाल का पता ही नहीं लगता कि वह किधर गया। यही मोई द्वारा रु का फेंका जाना है, जिससे धरती और आकाश सर्वथा अलग हो गये, और तब दिन भर सूर्य धरती और आकाश को अलग किये रहता है यही मानो प्रसन्न वदन मोई का भ्रमण है।

अब लावे की चट्टानों को रु की हड्डियों का समूह क्यों कहा गया है, यही समझ में नहीं आता और यह बात तब तक समझ में नहीं आवेगी जब तक हम उस द्वीप समूह की भाषा में अपनी गति पूर्ण नहीं कर लेते। सम्भव है कि यह कोई दूसरी कथा रही हो और बाद में उसे रु और मोई की कथा के साथ जोड़ दिया गया हो।

अब मैं चाहूँगा कि मैं आपके समक्ष मावरी गाथा का कुछ अंश रक्खूं। इस गाथा को अँगरेजी में अनूदित करके न्यायधीश मैनिंग ने प्रकाशित कराया है।

'यह कथा न्यूजीलैण्डवासियों के उत्पत्ति की है:

'आकाश हमारे ऊपर है, धरती हमारे नीचे है, इन्हीं दोनों ने मिल कर समस्त चराचर को उत्पन्न किया और करते हैं'।

'पहले धरती और आकाश एक में मिले हुए थे। तब चारों ओर तम् ही तम् था।

'और तब के लोग (आकाश और धरती के पुत्र) इस बात का प्रयत्न कर रहे थे कि प्रकाश और तम को, दिन और रात को अलग अलग समझ सकें।

'इसलिये राँगी (आकाश) तथा पैपा (धरती) के पुत्रों ने आपस में सलाह किया और निश्चय किया कि 'आओ, हम लोग ऐसा प्रयत्न करें कि या तो यह धरती और आकाश या तो नष्ट हो जायँ या अलग-अलग हो जायँ।

तब युद्ध के देवता तुमातुएंग ने कहा 'आओ हम दोनों को विनष्ट कर दें''।

तब तेन-माहुता (जंगलों के देवता) ने कहा, "ऐसा नहीं, आओ हम लोग उनको अलग-अलग कर दें। इनमें से एक को ऊपर कर दें जो हमारे लिये सदैव अपरिचित रहे और दूसरे को नीचे रखकर अपना पोषक बनावें"।

तब देवताओं में से चार देवताओं ने उन दोनों को अलग करने की कोशिश की परन्तु वे नाकाम रहे और पांचवां देवता तेन सफल हुआ।

'जब धरती और आकाश अलग-अलग हो गये तो बड़े जोर की आंधियां उठीं कथाकार कहता है कि वायु के देवता तौहिरी मातिया ने क्रुद्ध होकर तूफान चला दिया। इसके बाद दिन का प्रकाश तो हुआ पर जैसे सर्वत्र कुहासा छाया हुआ था। आकाश से बूंदें टपक रही थीं जैसे वह भीग गया हो। इधर आंधी भी जोरों से चल रही थी। सब देवता युद्धरत थे, जिनमें केवल 'तू' नाम का देवता बचा। यही युद्धों का देवता था। उसने आंधी के देवता को छोड़ कर सभी को मार डाला। आगे चल कर और भी युद्ध हुए, जिनके कारण धरती का अधिकांश भाग पानी में डूब गया और एक छोटा सा भाग सूखा रह गया। इसके बाद प्रकाश की मात्रा बढ़ने लगी। अब धरती और आकाश के बीच दिये हुए जीव भी बढ़ने लगे। इसके बाद तब तक जीव संख्या बढ़ती चली गयी जब तक मोई योतिकी इस संसार में मृत्यु को नहीं लाया।

'बाद के दिनों में आकाश धरती अर्थात् अपनी स्त्री से बहुत दूरी पर रहने लगा है परन्तु धरती का प्यार आहों और उसांसों के रूप में आकाश तक पहुँचा करता है और अपनी स्त्री के प्रेममय संदेश को पा कर आकाश के नेत्रों से आंसू टपक-टपक कर धरती को भिंगो देते हैं। इन्हीं बूंदों को हम ओस के रूप में देखते हैं।

यह है माओरी की सृष्टि गाथा।

अब आइये वेद की ओर चलें। इन्हीं आख्यायिकाओं को प्राचीन आर्य कवियों की भाषा में देखिये। वैदिक ऋचाओं में धरती और आकाश को अलग किये जाने की चर्चा कई बार हुई है। और सदैव ही इस कार्य के कर्ता के रूप में किसी न किसी देवता की कल्पना की गयी है। आप ऋग्वेद के १.६७।३ में देखें तो यह काम आगे का है, जिसने पृथ्वी को धारण कर आकाश को थाम रक्खा है। १०.८९।४ में यही काम इन्द्र ने किया है, ९.१०१।१५ में इस कार्य का कर्त्ता सोम है, और ३.३१।१२ में इस कार्य के कर्त्ता के रूप में कुछ अन्य देवों का नाम लिया गया है।

ऐत्तरेय ब्राह्मण में लिखा गया है; 'धरती और आकाश पहले सम्मिलित क्रम में थे। बाद में वे अलग-अलग हुए। जब तक ये दोनों सम्मिलित थे तब तक वर्षा नहीं होती थी और न सूर्य ही चमकता था और पांचों जातियाँ (पंच तत्त्व) एक दूसरे से

मेल नहीं खाते थे। फिर देवों ने इनका सम्मिलन कराया और उनका आपस में व्याह कर दिया'।

उपरोक्त अनुच्छेद में दिया गया विवरण भी साधारण रुपान्तर के बाद माओरी जेनेसिस का ही संक्षिप्त रूप है। आधार दोनों का एक है परिणाम भी दोनों का एक है। दोनों में धरती और आकाश को मिला हुआ कहा गया है, बाद में दोनों अलग हुए या किये गये, उनके अलग होने पर प्रकृति में चतुर्दिक् युद्ध होने लगा। बाद में दोनों इकट्ठे हुए और उनका व्याह हुआ .

जो लोग ग्रीक तथा रोमन साहित्य से परिचित हैं उन्हें यह बताने की आवश्यकता नहीं पड़ेगी कि धरती और आकाश के विवाह बन्धन में बंधने की यह कथा तथा ऐसी ही कितनी और कथाएँ उन दोनों के साहित्य में हैं। ग्रीक एवम् रोमन साहित्य के वर्णनों में एक विशेषता यह दिखायी पड़ती है कि उनमें वसन्त ऋतु में धरती और आकाश के सम्बन्ध को प्रेमपूर्ण एवम् शिशिर में दोनों के सम्बन्धों में उदासीनता का प्रावल्य दिखाया गया है। आप चाहे जिस किसी भी साहित्य में देखें आप इस बात को अवश्य पावेंगे कि प्रकाश के अभाव से संत्रस्त होकर ही धरती और आकाश को अलग-अलग करने की आवश्यकता का अनुभव कराया गया है क्योंकि रात्रि के घनान्धकार में ही धरती और आकाश एकाकार हो उठते हैं और प्रातःकाल उदय होते सूर्य के द्वारा अन्धकार का नाश होता है और धरती और आकाश अलग अलग दिखायी पड़ने लगते हैं।

होमर के काव्य में भी पृथ्वी को 'देवों की माँ, और आकाश की पत्नी' कहकर सम्बोधित किया गया है। आकाश या आकाश तत्त्व को पिता कहा गया है। उनके व्याह का वर्णन भी किया गया है। होमर का कहना है कि :

वह शक्तिमती धरती है। वह ईश्वर ही सब देव मानव का पिता है। आकाश से गिरे हुए जल की बूंदों से गर्भवती होकर जीवों को जन्म देती है, खाद्य पदार्थ एवम् विविध पशुओं को पैदा करती है और इसी लिये यदि उसे सब की माता माना गया है तो अनुचित नहीं किया गया है,[1]।

इससे भी अधिक आश्चर्यजनक बात यह है कि यह बात प्रमाणतः सिद्ध है कि यूरोपिडस ने यह सिद्धान्त अपने गुरु दार्शनिक एनेक्सेगोरस से पाया था हैलिकारनेसस का डायोनिशस कहता है कि यूरोपिडस प्रायः एनेक्से गोरस के भाषणों को सुनने जाया करता था। उस दार्शनिक ने यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया था कि पहले पहल सभी चीजें सभी चीजों में मिली जुली हुई थीं और बाद में वे सब अलग-अलग हो गयीं'। अपने जीवन के उत्तरार्द्ध में यूरोपिडस सुकरात की संगति में आ गया था और फलतः वह

---

१ऋग्वेद को देखें 'तन्नोव्वातोभयो भुव्वातुभषेजन् तन्नमाता पृथ्वी तत्पिता द्यौः,
—अनुवादक

एनेक्सोगारेस के सिद्धान्त में शंका करने लग गया था। अतः उसने अपने सिद्धान्त प्रतिपादित करवाया। मेलानिप ने स्वयम् कहा है 'यह कथा मेरी (मेरे द्वारा कही गयी) नहीं है। इसे मेरी माँ ने बताया था कि पहले धरती और आकाश एक में ही मिले हुए थे, परन्तु जब वे एक दूसरे से अलग किये गये, तो उनमें प्रजनन शक्ति आयी और उन्होंने समस्त पेड़ों, चिड़ियों, पशुओं द्वारा पोषित मछलियों एवम् मानव को जन्म दिया।'

इस प्रकार भी हम मूलरूप में धरती और आकाश को मिला हुआ और बाद में अलग-अलग होने की बात ही पाते हैं। यह बात न्यूनाधिक समान रूप में यूनान, रोम, भारत तथा पालीनेशियन द्वीप समूहों में पाते हैं।

अब आइये यह देखें कि वैदिक ऋषि ने धरती और आकाश को किस प्रकार सम्बोधित किया है। वे दोनों ऐसे युग्मरूप में सम्बोधित किये गये हैं, जिनमें वे भावरूपेण और शरीर के विचार से स्पष्ट दी है। कुछ ऋचाएँ ऐसी भी हैं जिनमें अकेली पृथ्वी को ही सम्बोधित किया गया है। इन ऋचाओं में धरती को दयालु, बिना कांटे का कहा गया जिस पर निवास किथा जा सकता है परन्तु कुछ ऋचाएँ ऐसी भी हैं, जिन्में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि एक समय द्यौस ही सर्वोच्च देव थे। जब द्यौस को धरती के साथ संयुक्त रूप में सम्बोधित किया गया है तो उन्हें 'दयावापृथिव्यौ' कहा गया है जिसका अर्थ होता है 'आकाश और धरती', धरती जो विस्तृत है।

यदि हम ऋषियों की सूक्तियों का परीक्षण करें तो हमें पता लगता है कि उनमें से कितनों में ही पृथ्वी और आकाश को भौतिक स्थिति के रूप में स्वीकार किया गया है। इस प्रकार उन्हें 'उरु' कहा गया है जिसका अर्थ होता है विस्तृत; उरुव्याचस कहा गया है, विस्तारपूर्वक फैलायी गयी; दूरान्त कहा गया है, अर्थात् जिसके छोर दूर-दूर पर हैं, गम्भीर अर्थात् गहरी; घृत्वत्, मधुदुध, पयस्वत् तथा भूरिरेतस् कहा गया है।

कुछ दूसरे प्रकार के सूक्त भी हैं जिनमें पृथ्वी आकाश में कुछ अम्मानवीय गुणों को आरोपिन किया गया है जैसे अक्षत्, अजर, अमर, अद्रुह, प्राचेतम्, पिता माता, देवधुत्र (देवका जिनके धुत्र हों) ऋतवृध तथा ऋतावत् अर्थात् सत्यवर्द्धक एवम् रक्षक या शास्वत नियमों का रक्षक।

इसी स्थल पर आप देख सकेंगे कि वेद रुचिपूर्ण क्यों हैं। वेद से ही हमें इस बात का पता चलता है कि किस प्रकार भौतिक जगत की प्रार्थना, उपासना एवम् चिन्तना करते-करते मनुष्य आध्यात्मिक जगत् में धीरे-धीरे पहुंच गया; इंद्रियानुभूति के परे जो कुछ भी कल्पनीय था, वहाँ तक पहुँच गया, मानव सम्बन्धी कल्पनाओं से आत्मा सम्बन्धी कल्पनाओं तक जा पहुँचा। धरती, आकाश दृश्य हैं अतः पाश्चात्य दार्शनिक भावना के

अनुसार वे सीमित तथा दृश्य हैं परन्तु भारतीय ऋषि हमसे अधिक ईमानदार थे। वे भी धरती आकाश को देख सकते थे परन्तु चूंकि उनकी सीमाओं को वे देख नहीं पा सके (हम भी कहाँ देख पाये थे) अतः उन्होंने इसे अनन्त कहा। उन्होंने महसूस किया कि जो कुछ भी वे देख रहे थे वह तो धरती आकाश का एक क्षुद्रांश था, जो कुछ वे नहीं देख पा रहे थे उसकी तुलना में यह देखा जा सकने वाला अंश सागर की असंख्य कणिकाओं में एक कणिका से भी कम था। अतः उन्होंने इस युग्म को (धरती आकाश को) उस दृष्टि से नहीं देखा जिस दृष्टि से वे किसी पाषाण, वृक्ष या कुत्ते, गाय को देखते थे। उन्होंने द्यावा पृथिव्यौ को उसके अनन्त रूप में ही देखा जिसका सम्पूर्ण रूप न तो दृष्टि गम्य था और न ही अनुभव गम्य था। उनकी दृष्टि में, अनुभव में वह कल्पनातीत रूप से महत्वपूर्ण था, इतना समर्थ था कि वरदानों की झड़ी भी लगा सकता था और उनका विनाश भी कर सकता था। इस धरती और आकाश के बीच जो कुछ भी उन्होंने पाया उसी को अपना समझा, वही उनका साम्राज्य था। उन्होंने सब कुछ को अपना माना और इसीलिये इस सब कुछ को उन्होंने गले लगाया। उन्हें ऐसी भी प्रतीति हुई जैसे इस सब कुछ की उत्पत्ति उन्हीं से हुई है। भासमान् देवगण, सूर्य, उषा, अग्नि, वायु, वर्षा सब कुछ को धरती आकाश की देन कहा। इस प्रकार धरती और आकाश समस्त जगत् के माता पिता बने।

ऐसी स्थिति में हम पूछ सकते हैं कि 'तो क्या ये धरती और आकाश देव थे? यदि हाँ तो किस रूप में? क्या उसी रूप में वे देव थे जिस रूप में हमारे देव (gods) हैं? नहीं, उस रूप में वे देव कैसे हो सकते थे? हमारा ईश्वर (God) तो बहुत्व से परे है। तो क्या वे देव उस रूप में थे, जिस रूप में यूनानियों के देव होते हैं? नहीं, यह बात भी नहीं है। यूनानियों के देवों का उद्भव हुआ है यूनानियों की प्रतिभा के रूप में जो वैदिक भावना से एक दम भिन्न है। हमको यह कदापि नहीं भूलना चाहिये कि जिनको हम अपनी पौराणिक कथाओं में देवता कहते हैं वे तात्विक देव नहीं थे, न तो उनका चेतन रूप था, न उनका कोई व्यक्तित्व था और न ही हम उनके बारे में कोई निश्चित बात पहले से भविष्यवाणी के रूप में बता सकते थे। देव शब्द का अनुवाद करने के लिये हम 'गाड्स' शब्द का प्रयोग करते हैं परन्तु हमें समझ लेना चाहिये कि हमारा गाड्स शब्द संज्ञा है जब कि वैदिक ऋषि के लिये देव शब्द विशेषण था जो धरती और आकाश को गुण प्रदर्शित करता था, सूर्य और तारों के गुण प्रदर्शित करता था, उषा और सागर के गुण प्रदर्शित करता था। इस देव (मूल द्यु) शब्द का अर्थ होता है ज्योतिर्मय। उस प्रारम्भिक काल में उसी पदार्थ में देवत्व का आरोपण किया गया था जो ज्योतिर्मय था या ज्योतिर्मयता के गुण थे। हमारे कहने का तात्पर्य यह है कि भारतीय देवों की कल्पना जब की गयी तो उसके स्वरूप व व्यक्तित्व पूर्व निर्धारित नहीं थे। यूनानियों के देवों का गुण,

स्वरूप व व्यक्तित्व यूनानियों की प्रतिभा से निर्धारित हुए थे। भारतीय देव कल्पना में अनुभूति का मुख्य स्थान था। उन्होंने धरती, आकाश, सूर्य अग्नि को देखा और तब उनकी कल्पना की।

हमें यह भी नहीं मान लेना चाहिये कि जब एक बार द्यावापृथिव्यौ को अमरत्व पद देकर, माता पिता मानकर, रक्षक मानकर भारतियों ने उन्हें देव मान लिया तो उनके मन में यही और इतनी ही भावना सदा सर्वदा के लिये बद्धमूल हो गयी। यह बात नहीं है। सत्यता तो इससे बहुत दूर है। जब भारतीय ऋषि ने अनुभव किया और माना कि धरती और आकाश के अतिरिक्त और भी देव हैं तो उनके मन में यह प्रश्न स्वाभाविक रूप से उठा कि 'तब इन सब को बनाया किसने ?' इस प्रश्न को वैदिक ऋषि ने बिना किसी हिचकिचाहट के विचारणीय समझा। इस स्थिति तक पहुँच कर उन्होंने अपनी धरती और आकाश की परिकल्पना भी बदल डाला और अब वे उसे कर्ता न मान कर कार्य मानने लगे, उसे प्रकृति कहने लगे, उसे ब्रह्मांड कहने लगे।

यहाँ हम एक ऋचा का अनुवाद देते हैं।

'समस्त देवों में वह देव सर्वाधिक कुशल था, जिसने इन दो ज्योतिर्मय पिंडों अर्थात् धरती और आकाश को बनाया और तमाम वस्तुओं को प्रसन्नता प्रदान की। उसने अपनी बुद्धित्तमा से पृथ्वी और आकाश को मान लिया और उन्हें सुनिश्चित आधारों पर आधारित किया।'

आगे चल कर वह फिर कहता है।

'वह बड़ा ही कार्य-कुशल था जिसने धरती और आकाश बनाया। उसकी बुद्धिमत्ता का प्रमाण यही है कि उसने सुनियोजित रूप में और सुनियोजित ढंग से इनको अन्तरिक्ष में स्थापित किया।'

उस समय में इन्द्र को ही सर्वाधिक शक्तिशाली देवता माना जाता था, अतः कल्पना की गयी कि धरती और आकाश का स्रष्टा भी वही है। भारतीयों ने भी इन्द्र की कल्पना प्रायः उसी रूप में किया था, जिस रूप में हमारा जुपिटर है। लिखा गया है कि उसने आकाश को उसी प्रकार फैलाया जैसे हम एक चमड़े को चँदोवे की तरह तान देते हैं। उसने इन्हें अपने हाथों पर धारण किया। उसने ही पृथ्वी और आकाश को थाम रक्खा है और अपने उपासकों को वरदान रूप में वह पृथ्वी और आकाश का अंश देता रहता है। थोड़े ही समय बाद इन्द्र को धरती आकाश का सर्जक भी मान लिया जाता है परन्तु ऋषि को तुरन्त ही ख्याल आ जाता है कि थोड़ा ही द्यावापृथिव्यौ तो सब के माता-पिता माने जा चुके हैं और विशेषकर इन्द्र के भी तो भी वे एक क्षण को संकुचित न हुए और कहने लगे कि 'कोई भी पूर्ववर्ती कवि तुम्हारी सम्पूर्ण महत्ता को

नहीं जान पाया है, क्योंकि यह तुम्हीं हो जिसने अपने माता-पिता को भी एक साथ ही युग्म रूप में अपने शरीर से ही उत्पन्न किया है'।

यह एक बड़ा कदम है। एक देवता, जिसने अपने ही माता-पिता को स्वयम् अपने ही शरीर से उत्पन्न किया है, उसके लिये फिर असम्भव ही क्या रह गया? एक दूसरे ऋषि ने भी इन्द्र को सर्वोच्च देव माना है, और कहा है कि धरती आकाश का संयुक्त रूप इन्द्र का अर्द्धांश ही है। वही बात फिर कही गयी है 'स्वर्गीय आकाश इन्द्र के सम्मुख झुका, अपने सम्पूर्ण विस्तार से युक्त पृथ्वी झुकी,' या 'हे! इन्द्र तेरे वैभवशाली जन्म के समय आकाश काँप गया, तेरे क्रोध के भय से पृथ्वी भी काँप गयी'।

इस प्रकार यदि हम एक दृष्टिकोण से देखें तो धरती आकाश सर्वोच्च देव हैं, वे ही चर अचर के सर्जक हैं अतः वे ही इन्द्र सहित सभी देवों के सर्जक हैं।

दूसरे दृष्टिकोण से देखने पर हम पाते हैं कि जिस समय में जिस देवता को सर्वोच्च माना गया उस समय के गायकों ने उसी देव को धरती आकाश का सर्जक माना। अतः यह आवश्यक था कि वह धरती आकाश से बड़ा भी माना जाता औइ इस प्रकार बच्चा माता-पिता से भी बड़ा बन गया। इसे यों कह सकते हैं कि वह अपने माता-पिता का भी माता-पिता बन गया। इन्द्र ही ऐसा देव था जिसे धरती आकाश का सर्जक माना गया। एक ऋचा में सोम और पूषन को सृष्टिकर्ता कहा गया है यद्यपि सोम और पूषन देवों की उच्चतम श्रेणी में शायद ही कभी आ पाये। एक अन्य ऋचा में हिरण्यगर्भ ही इस धरती आकाश के रचयिता हैं। एक और ऋचा में यह पद धातृन् को दिया गया है, जिसे विश्वकर्मा की संज्ञा दी गयी है। इसी प्रकार मित्र, सवितृ (दोनों सूर्य के ही नाम हैं) तथा एकाधस्थल पर वरुण को भी सर्जक माना गया है।

आप लोग यह देखने का प्रयत्न करें कि वैदिक ऋषियों ने कितनी स्वतन्त्रतापूर्वक इन देवों की कल्पना की है और किस प्रकार देवताओं के समूह में कभी एक को और कभी दूसरे को बड़ा माना है। वैदिक धर्म की यह विचित्रता अनुपमेय है। यूनानियों एवम् यहूदियों के धर्मों में पायी जाने वाली एकेश्वरवाद या बहुदेववाद इस प्रकार के नहीं हैं। भारतीय धर्म के अध्ययन से ही ऐसा अनुमान किया जा सकता है कि ऐसी स्थिति कभी पाश्चात्य धर्मों में भी रही होगी। इस दृष्टि से विचार करने पर वेद का अध्ययन केवल व्यर्थ नहीं प्रतीत होता वरन् वह हमारे लिये अनिवार्य हो जाता है।

यह सत्य हो सकता है कि वेद के काव्य में हमारे अर्थानुसार सौंदर्य नहीं है और न ही उसमें गम्भीरता है परन्तु इसमें शिक्षण की आर्द्रता है, इसमें भी कोई सन्देह नहीं है। जब हम देखते हैं कि किस प्रकार अति प्रारम्भ काल में धरती आकाश को सर्वोच्च

देव मान लेने के पश्चात् भी परवर्ती ऋषियों ने उसी युग्म को कर्ता के स्थान पर किया, सर्जन के स्थान पर सृष्टि मान लिया तो हमारे समझ में यह बात तुरन्त ही आ जाती है कि देवता किस प्रकार बनाये जाते हैं किस पार्श्व या पृष्ठभूमि में फेंक दिये जाते हैं और किस प्रकार उनका देवभाव भी तिरोहित हो जाता है। यह एक ऐसी बात है जो अन्य किसी भी साहित्य में उपलब्ध नहीं है। यहीं और केवल यहीं हम समझ पाते हैं कि किस प्रकार इन देवों के झुरमुट में से भी हमारी दृष्टि उस 'परे' की ओर स्वाभाविक रूप से ही खिंच जाती है और मानव की ज्ञान-परिधि में आने योग्य बनाने के लिये उस 'परे' को कितने ही नामों से किस प्रकार पुकारा जाता है। एक समय ऐसा भी आ गया कि वैदिक-ऋषियों ने स्पष्टतया समझ लिया कि संज्ञाओं एवम् विशेषण की सहायता से उस 'परे' को नहीं समझा समझाया जा सकता तो उन्होंने मानव हृदय की चिन्तनशील प्रवृत्ति को संतुष्ट करने के रूप-रेख-गुन-जाति एवम् संज्ञा विहीन परमेश्वर की कल्पना की। निरवलम्ब परन्तु पिपासु मानव मन भ्रमित न हो जाय, इसीलिये निराकार, निर्लेप, निरंजन की कल्पना हुई।

यह बड़ा ही कठिन है कि इन देवों की कल्पना को किसी भी व्यवस्था की सहायता लेकर समझा जाय और इसका एकमात्र कारण यही है कि वेद की ऋचाएँ आत्मा की ध्वनि हैं जिसके निःसृत होने के पूर्व कोई योजना नहीं बनायी गयी थी।

अब मैं आप लोगों के सामने वेद मंत्रों का अनुवाद रखना चाहूँगा, जिनकी चर्चा मैं पहले कर चुका हूँ अर्थात् जो नदियों को सम्बोधित करके कहे गये हैं। यदि हम नदियों को भी देवों की श्रेणी में ले आवें तो हम उन्हें पार्थिव देव कह सकते हैं, परन्तु इन मंत्रों का अनुवाद मैं आपके सामने इसलिये नहीं रख रहा हूँ कि इनसे वैदिक धर्म की देव प्रणाली पर कोई नया प्रकाश पड़ेगा वरन् इसलिये रख रहा हूँ कि हमारी उन अस्पष्ट धारणाओं को स्पष्टता मिल जाय जो हमने वैदिक ऋषियों एवम् उनके भौगोलिक वातावरण के विषय में बना रक्खा है। हम देखेंगे कि इन ऋचाओं में जिन नदियों की प्रार्थनाएँ हैं वे वास्तविक रूप में पंजाब की नदियाँ हैं। इनके रूप व इनके नाम काल्पनिक नहीं हैं और इन ऋचाओं का गायक जितने बड़े क्षेत्र से परिचित प्रतीत होता है उतने विस्तृत क्षेत्र के ज्ञान के परिचय की आशा हम एक ग्रामीण कवि से नहीं कर सकते।

१—'हे नदियों, कवि तुम्हारे महान् ऐश्वर्य की घोषणा करे। तुम लोग विवस्वत[1]

---

[1] हिन्दू काल गणना के अनुसार यह वैवस्वत मन्वन्तर चल रहा है। वैवस्वत शब्द विवस्वत का ही अपसवाचक रूप हैं। प्रत्येक धार्मिक कार्य के प्रारम्भ में हमारे पुरोहित लोग इन मन्वन्तर का नाम लेते यथा: 'ओ३म विष्णोर्विष्णो विष्णो अद्य नमः श्री पुराण पुरुषोत्तमाय श्री श्वेत बाराह कल्पे वैवस्वत मन्वंन्तरे अष्टाविंशतिमे युगे कलियुगे प्रथम चरणे इत्यादि'। —अनुवादक

के देश में बहती हो। इन नदियों की तीन प्रणालियाँ हैं और इनके प्रत्येक प्रणाली में सात सात नदियाँ हैं परन्तु सिन्धु की शक्ति व महिमा तीनों में सबसे बड़ी है।

२—'हे सिन्धु! जब तुम उर्वर भूमि की ओर दौड़ी तो वरुण ने धरती को खोद कर तुम्हारा पथ प्रशस्त किया। भूमि पर तुम्हारा मार्ग विस्तृत है। तुम्हारा जल सर्वाधिक द्युतिमान है।

३—'तुम्हारा घोरनाद धरती से आकाश तक पहुँचता है। तुम अपनी असीम शक्ति का प्रकाश वैभवपूर्ण रीति से करती हो। जब तुम विकराल वृषभ की भाँति गरजती हुई चलती हो तो प्रतीत होता है कि बादल जोर से गरज रहा हो।'

४—'सभी नदियाँ तुम्हारी ओर ऐसे वेग से दौड़ती हैं जैसे संध्या काल में सवत्सा गौ अपने बछड़े को दूध पिलाने को रँभाती हुई दौड़ती है। युद्ध के सेनानी के समान तुम अपने दाएँ और बाएँ पक्ष को सँभालती हुई आगे बढ़ती हो।'

५—'हे गंगा, यमुना, सरस्वती शतद्रु[२] और परुष्णी[३] मेरी इस प्रशंसा को अपने में यथाभाग विभक्त कर लो। हे असिक्नी[४] से मिलने वाली नदी, हे वितस्ता[५], हे आर्जीकिया[६], मरुद्वृधा, हे सुषोमा[७] मेरी बात सुनो।'

६—'हे सिन्धु तुम पहले तृष्टात्मा फिर सुसर्तु, रसा और श्वेती से मिल कर बहती हो। तुम कुभा को गोमती (गोमल) हेमतनु और क्रुमु (कुर्रम) का जल लेकर आगे बढ़ती हो।'

७—'प्रबल सिन्धु श्वेत रूप से चमकती हुई आगे बढ़ती है। यह विशाल है और भयंकर वेग से बहती है। वह सभी नदियों से वेगवती है। वह अश्व सी प्रबल और प्रौढ़ा सी सुन्दरी है।'

८—'सिन्धु शाश्वत युवती है। उसके पास रथ, घोड़े, गाय बैल हैं। उसके पास सुन्दर वस्त्र, सोना, ऊन, और चोर की बहुतायत है। वह पुष्प सज्जिता है।'

९—'सिन्धु के सुखगामी रथ में सुन्दर घोड़े जोते जाते हैं। वह हमारे लिये विजयदात्री हो। उसका रथ विशाल और सालगामी है, अजेय है, दृढ़ है और महिमामय है।'

आप कहेंगे कि इस ऋचा में तो तनिक भी काव्यगत सौन्दर्य नहीं है। बात यह है कि हमारे यहाँ की काव्यगत सौन्दर्य-भावना का अर्थ ही दूसरा है। फिर भी यदि आप

---

[२]शतद्रु—सतलज, ३ परुष्णी—रावी, ४ असिक्नी—चिनाब ५ वितस्ता—झेलम, ६ आर्जीकिया—व्यास ७—सुषोमा—सिन्धु। ये ऋचाएँ ऋग्वेद के दसवें मंडल की पचहत्तरवें सूक्त की हैं। —अनुवादक

देखेंगे तो पता चल जायगा कि उपरोक्त पंक्तियों से ऋषि का तात्पर्य क्या है और उनमें कुछ सशक्त भावनाओं की ही अभिव्यक्ति की गयी है।

आप अपने ही देश के आधुनिक किसान को ले लीजिये जो टेम्स नदी के किनारे किसी गाँव में रहता हो और तब आप उस किसान की अवश्य ही प्रशंसा करेंगे, यदि वह कहता है कि 'टेम्स नदी एक सेनानी की भाँति आगे बढ़ती है और अपनी सहायक नदियों को सेना की भाँति चलाती हुई जैसे युद्धस्थल की ओर जाती हो। आप जानते हैं कि इंग्लैण्ड में यात्रा करना सुगम है और इसलिये इस छोटे से देश की नदियों पर गृद्ध दृष्टि डाल सकना एक सरल कार्य है परन्तु आप लोग सोचें कि आज से तीन हजार वर्षों पूर्व आवागमन के साधनों के पूर्ण अभाव में यही कार्य कितना कठिन था और सो भी भारत के उस प्रदेश में जो तब भी पर्याप्त विस्तृत था। वह ऋषि एक साथ ही तीन प्रणालियों की बात करता है जैसे वे तीन सेनाएँ हों। एक प्रणाली में उत्तर पश्चिम की नदियाँ, दूसरी में दक्षिणपूर्व की नदियाँ और तीसरी में गंगा यमुना की सहायक नदियाँ हैं। आप भारत के चित्र को देखें कि किस प्रकार कवि ने एक व्यवस्थित रूप से इन नदियों का भौगोलिक वर्णन किया है। आप इस बात का भी ध्यान रक्खें कि उस ऋषि के पास कोई चित्र नहीं था। चित्र तब बनते ही कहाँ थे। इस त्रिकोणमितीय पर्यवेक्षण के लिये सामने की ऊँची पर्वत श्रेणियां थीं और साधन के रूप में केवल उसकी भेदक दृष्टि से उसके पास थी। इस दृष्टि से देखने पर हम अपने अर्थों में भी उसे कवि कह सकते हैं।

इस सूक्त में एक बात और भी विचारणीय है और वह है कवियों के नाम व्यक्तिवाचक संज्ञा के रूप में। इससे पता चलता है कि आर्य लोग सभ्य-जीवन मार्ग पर काफी दूर आगे चल चुके थे। इसी बात को हम यों भी कह सकते हैं कि आर्यों ने उत्तरी भारत के जिस क्षेत्र को अधिकृत किया था उसका पूर्णतया संगठित सर्वेक्षण वे कर चुके थे। उन्होंने इन नदियों का नाम अपने या अपने फिरकों के नाम पर रक्खा। जो फिरका जहाँ बसा, उसी नदी का नाम अपने फिरके के नाम से रक्खा। यह सत्य है कि एक-एक नदियों के कई-कई नाम हैं परन्तु उसके भी कारण हैं। आप किसी वस्तु को जिस दृष्टि-कोण से देखेंगे, उसी के अनुरूप गुण आप उस वस्तु में पावेंगे। इस प्रकार यदि एक ही नदी को एक ही समय के विभिन्न विद्वान वेगवती, उर्वरिका, गर्जिनी की उपमा का सहारा लेकर तीर अश्व, गौ, पिता, माता रक्षिका या पर्वत पुत्री कहें तो हमें आश्चर्य क्यों करना चाहिये ? हम सभी जानते हैं कि एक ही नदी के विभिन्न भागों के विभिन्न क्षेत्रों में विभिन्न नाम होते हैं। जब विभिन्न क्षेत्रों वाले लोगों का आपस में मेल-जोल बढ़ता है तब इस बात की आवश्यकता होती है कि सभी वस्तुओं के सर्व सम्मत नाम रक्खें जायँ। उपरोक्त सूक्त बनने के पूर्व ही नामकरण की यह प्रक्रिया पूर्ण हो चुकी थी, यही बात मैं आप लोगों पर स्पष्ट कर देना चाहता हूँ।

एक विचारोत्तेजक तथ्य और भी है और वह विचारणीय भी है। ईसा के प्रायः एक सहस्र वर्षों पूर्व हम वैदिक ऋषियों के मुख से कुछ नदियों के नाम सुनते आये हैं। इसके बाद सिकन्दर के आक्रमण काल में जो यूनानी वहां गये थे, वे यद्यपि न तो उस देश की भाषा ही जानते थे और न वर्णमाला। उन लोगों के मुख से भी हमने भारतीय नदियों के नाम सुने और बिना किसी विशेष कठिनाई के हम उनको ठीक ठीक पहचान गये। क्या यह कम प्रशंसनीय है ?

भारतीय नदियों के नाम में भारतीय नगरों के नाम से अधिक स्थायित्व है, जिसे हम आज देलही कहते हैं वह कभी दिल्ली था, शाहजहांनाबाद और कभी इन्द्रप्रस्थ। आज का अयोध्या कल का अवध है परन्तु कभी इसका नाम साकेत था इसे सब भूल से गये हैं। पाटलिपुत्र को यूनानियों ने पालिमबोत्रा कहा है और आज हम उसे पटना कहते हैं।

भारतीय नदियों के नाम का तारतम्य देखकर मुझे अत्यधिक आश्चर्य हुआ था और मैंने सोचा था कि इसमें अवश्य ही कोई त्रुटि है, कोई भूल है। यदि हम सिन्धु और गंगा का प्राचीन नाम ज्यों का त्यों पाते हैं तो हमें कम आश्चर्य होता है। सिन्ध नदी का नाम प्राचीन व्यापारियों को भी ज्ञात था। हम जानते हैं कि अफगान लोग अपने को पुश्तू कहते हैं और इसीलिये उनकी भाषा पश्तो कहलाती है। स्काई लावस इसी पश्तो के देश से चला था और वह नौका द्वारा सिन्ध के मुहाने तक गया था। यह बात डैरियस हिस्टेयस के समय की है जिसका समय ईसा पूर्व ५२१-४८६ है। उसके पूर्व भी भारतीयों को सिन्ध के नाम से जाना जाता था क्योंकि तब सिन्ध ही भारत की सीमा थी। पड़ोसी जातियों के लोग ईरानी भाषा बोलते थे। जिनमें 'स' को 'ह' बोला जाता है। इस प्रकार सिन्धु का हिन्धु हो गया। स्वरों को पूर्व 'ह' (एच) को लुप्त करने की परम्परा प्रारम्भ काल में थी और आज भी है[1]। इस प्रकार हिन्धु का इन्दु हो गया। हमारी भाषा में 'द' नहीं है इसलिये इन्दु का 'इड' हो गया और इस प्रकार बदलते बदलते सिन्धु इंडस (Indos) में उसके तीर के रहने वाले लोगों को यूनानी लोग इण्डोई कहने लगे। आप लोग यह न भूल जायँ कि यूनानियों ने भारतीयों का परिचय पारसी लोगों के माध्यम से पाया था।

शायद प्राचीन काल में सिन्धु शब्द विभाजक के अर्थ में प्रयुक्त होता था। उस समय इसका अर्थ रक्षक भी होता रहा होगा। प्रारम्भ में सिन्धु शब्द पुल्लिंग था और बाद में स्त्रीलिंग हो गया। इस चौड़ी प्रशस्त एवम् गहरी नदी का इससे अधिक सार्थक नाम रक्खा भी नहीं जा सकता था। यह नदी अपने क्षेत्र के शान्त निवासियों को दो ओर से रक्षण प्रदान करती थी एक तो लड़ाकू जातियों के आक्रमण से और दूसरे जंगली जानवरों के आक्रमण से। जिस क्षेत्र में वैदिक कालीन आर्य रहते थे उसे सप्तसिन्धव के

---

[1] देखे Honesty, Hour इत्यादि —अनुवादक

नाम से जाना जाता था। सिन्ध उस समय में नदी के अर्थों में जाति वाचक संज्ञा के रूप में भी प्रयुक्त होता था और एक नदी विशेष के अर्थ में व्यक्ति वाचक संज्ञा के रूप में भी। कालान्तर में इसका जाति वाचक रूप का प्रचलन तो बन्द हो गया किन्तु इसका व्यक्ति वाची प्रयोग आज भी ज्यों का त्यों है।

ऋग्वेद में ही कुछ ऐसे विवरण हैं जिनमें सिन्धु का अर्थ समुद्र के रूप में लेना अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है। यदि हम तत्कालीन भौगोलिक स्थिति एवम् ज्ञान की सीमा को दृष्टि में रक्खें तो इस अर्थ भेद का कारण हमारी समझ में आ जायगा। सिन्ध में कुछ स्थान ऐसे हैं जहाँ हम उसे तैर कर पार कर सकते हैं परन्तु ऐसे भी स्थल हैं जहाँ खड़ा होने पर नदी का दूसरा किनारा दृष्टि पथ नहीं आता। सम्भव है ऐसे स्थानों पर ही सिन्ध को देखकर तत्कालीन लोगों ने उसे समुद्र के अर्थ में ले लिया हो। हम जानते हैं कि सिन्धु और नदी का सम्बन्ध साधारण नहीं है। प्रत्येक नदी सिन्धु में शरण पाती है और सिन्ध ही प्रत्येक नदी को ग्रहण करता है।

भारत की दो बड़ी नदियाँ सिन्ध और गंगा के अतिरिक्त अन्य कितनी ही छोटी छोटी नदियाँ भी हैं। वैसे संस्कृत में गंगा का अर्थ होता है 'आगे जाओ, आगे जाओ।' इन छोटी नदियों के जो नाम हमें यूनानियों से मिले हैं वे आज भी उसी रूप में पाये जाते हैं।

भारत की जमुना नदी को टोलेना ने जयमोना कहा है, प्लिनी ने उसे जोमेनस कहा है और एरियन ने इसे थोड़ा अपभ्रष्ट करके जोवेरस कहा है।

शतुद्रि को बाद में शतुद्र कहने लगे, जिसका अर्थ होता है 'सौ धाराओं में बहने वाली। इसे टालोमी ने जडारडस या जराड्रास (Zadardes या Zaradros) कहा है, प्लिनी के अनुसार यह साइड्रस (Sydrus) है, मेगास्थनीज ने भी इसे जाडाड्रैस के ही नाम से जाना है। वेद में विपाशा के साथ मिलकर यह नदी पंजाब की दक्षिणी सीमा निर्धारित करती है। वेदों के आनुसार इसके तट पर अनेक युद्ध हुए हैं और मेरे विचार से यह युद्ध-क्षेत्र वही है जहाँ ह्यू गफ ने सन् १८४६ ई० में सिक्खों का सामना किया था। विपास, जो बाद में विपाश कहलाने लगी सतलज में उत्तर पश्चिम से आकर मिली है और यही से सिकन्दर ससैन्य वापस लौटा था। यूनानियों ने इस नदी को हाईफौसिस कहा, प्लिनी के अनुसार यह हाईपैसिस है, जो वैदिक विपास का ही समीपस्थ शब्द है। आज कल इसका नाम व्यास या वेजाह है।

पश्चिम में इसके बाद वैदिक परुश है, जो इरावती के नाम से अधिक प्रख्यात है। स्ट्रैबो इसे हयारोटिस कहता है एरियन इसे यूनानी रूप देकर हाईड्रा ओटस कहता है। यही आजकल की रावी है। यह वही नदी है जिसे पार करने का प्रयत्न दस राजाओं

ने किया था जब वे सुदास के अधीनस्थ त्रित्सुओं के ऊपर आक्रमण करने की इच्छा रखते थे। ऋग्वेद के अनुसार (७ वां मंडल १८ वां सूक्त ८ वीं व ९वीं ऋचाएँ) इन राजाओं का प्रयत्न असफल हुआ था और वे वहीं नष्ट हो गए थे।

इसके बाद हम असिक्नी पर आते हैं 'कृष्णोंवर्ण' इस नदी का एक दूसरा भी नाम है चाबु भीगा जिसका अर्थ है चन्द्रमा की किरणें। यूनानी इसे साण्ड्रो फोगस कहते थे। अभाग्यवश यूनानी शब्द का अर्थ होता है 'सिकन्दर का हत्यारा'। डेसीकियस का कहना है कि इसी कारण सिकन्दर ने इसका नाम बदल दिया और इसे अकेसिनस कह कर पुकारा, जिसका अर्थ होता है 'निरोग करने वाली'। वेद से हमें इस बात का पता अवश्य लगता है परन्तु हेसीकियस ऐसा नहीं कहता कि इस नदी का वैदिक नाम उस समय में असिक्नी था। यही नदी आजकल की चिनाब है।

इसके बाद वैदिक वितस्ता का नम्बर आता है जो पंजाब की अन्तिम नदी है। यूनानियों ने इसे हाइडेस्पस कहा है। लौटते समय सिकन्दर ने इसी नदी तट पर आकर अपने सैन्य के एक भाग को सिंधु के मार्ग से भेजकर स्वयम् स्थल मार्ग से बेबिलोन की ओर चला था। यही आज कल की बेहात या झेलम है।

अभी अन्य वैदिक नदियों को भी पहचाना जा सकता है। कुभा को यूनानियों ने कोफेन कहा, जो आज कल की काबुल नदी है। जिन नदियों का विवरण हमने ऊपर दिया है केवल उसी के बल पर वेदों की ऐतिहासिकता सिद्ध हो जाती है। मान लीजिये कि समूचा वैदिक साहित्य एक जाल है या यही मान लीजिये कि यह सिकन्दर के आक्रमण के बाद का संकलन है। ऐसी स्थिति में इन नामों के इतिहास को आप क्या कहेंगे ? नामों के इस तारतम्य का आप क्या कारण देंगे ? ये नाम ऐसे हैं जो संस्कृत भाषा में अपना विशेष अर्थ प्रगट करते हैं। वे यूनानियों द्वारा अपभ्रष्ट रूप से भी मिलते जुलते हैं यूनानी संस्कृत नहीं जानते थे अतः उनके द्वारा इस प्रकार की अपभ्रष्टता स्वाभाविक थी। तब आप वेदों को एक जाल की संज्ञा दे ही कैसे सकते हैं ?

इस सूक्त को उद्धृत करने के दो कारण थे। पहली बात तो यह है कि यह सूक्त हमारा परिचय उस भौगोलिक क्षेत्र से कराता है, जिसमें इन वैदिक ऋषियों का निवास था और जो उत्तर में हिमाच्छादित पर्वतों, पश्चिम में सिंध नदी एवम् सुलेमान पर्वत, दक्षिण में सिंध अथवा सागर से और पूर्व में गंगा जमुना की चोटियों से सीमित था। इसके बाहर का संसार आवागमन के योग्य होते हुए भी वैदिक आर्यों को ज्ञात नहीं था। दूसरा कारण यह था कि यह सूक्त वैदिक कालीन आर्यों की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि प्रस्तुत करता है। जिन नदियों को जिन रूपों में हम आज देखते हैं, उन नदियों को उन्ही रूपों में सिकन्दर ने भी देखा था और उन्हीं नदियों के उन्हीं रूपों का विवरण वेद भी देता है। ऐतिहासिक तारतम्य इसी को कहते हैं और ये ही जीवित प्रमाण हैं- वेदों की ऐतिहासि-

कता के। यही तारतम्य बताता है कि जिन वैदिक आर्यों के गीत आज भी इस विचित्र रूप से इस आश्चर्य रीति से सुरक्षित हैं, वे काल्पनिक प्राणी नहीं थे, कभी उनका अस्तित्व था, उनमें फिरके थे। उनके पुरोहित थे जो देव सेवक होते थे उनके पशुओं के झुण्ड इन्हीं नदियों की घाटी में यत्र तत्र बिखरे रहते थे, जिनकी सुरक्षा के लिये बाड़े बने हुए थे। उनका जीवन संक्षिप्त था, शान्ति पूर्ण था। वे दूसरे के स्वत्वों का अपहरण नहीं करते थे। वे उन्हीं प्रदेशों में रह कर शरत् शिशिर हेमन्त बसन्त इत्यादि का सुख उठाते थे और प्रतिदिन उदय और अस्त होने वाला सूर्य उनके विचारों को ऊँचा उठा कर, उसे उनके खेतों और चरागाहों से ले जाकर पूर्व के देश की ओर ले जाता था, जहाँ से वे आये थे [1] या पश्चिम की ओर ले जाता था, जिधर वे तेजी से बढ़ रहे थे। उनका धर्म था यद्यपि वह अति सामान्य ( उलझनों से दूर ) था, जिसमें वर्ण व्यवस्था के प्रति कोई आस्था नहीं थी। वे महसूस करते थे कि इस दुनिया के परे भी कुछ है। उन्होंने इस 'परे' का नामकारण करने का प्रयत्न किया था और भाव वाची धर्म को जातिवाची धर्म में परिवर्तित करना चाहा था। परमेश्वर शब्द का जो अर्थ हम समझते है, उस अर्थ के परमेश्वर का नामकरण उन्होंने नहीं किया था। देवताओं के लिये एक के वाद एक अनेक नामों की कल्पना की गयी थी, जिससे लोग देव भावना को समझ सकें और इसके लिये भौतिक उपादानों को उन्होंने देवों का प्रतीक मान लिया था, यद्यपि हमारी ही तरह वे भी इन शक्तियों का पूर्ण रहस्य नहीं समझ पाये थे।

---

[1] मैक्समुलर के अनुसार आर्यों का विश्वास था सूर्य, चन्द्र और तारों की तरह वे भी पूर्व से ही आये थे और पश्चिम ही उन्हें जाना था। —अनुवादक

———

## छठाँ भाषण

# वैदिक देवता

प्रकृति का एक अन्य महत्वपूर्ण मूल पदार्थ था अग्नि जिसे यूनानी भाषा में इग्निस कहते हैं। प्रार्थना में वेद में पार्थिव देवताओं में अग्नि को भी महत्वपूर्ण पद प्रदान किया गया है। वेद में अग्नि को जी ऋचाएँ कही गयी हैं या अग्नि के जो स्तवन गाए हैं, उससे यह बात बड़ी ही सुगमता से स्पष्ट हो जाती है कि मानव इतिहास का एक ऐसा भी युग था जब न केवल जीवन के आवश्यक विलास बल्कि स्वयम् जीवन ही आग के बिना असम्भव था। जो आग को उत्पन्न करना नहीं जानता था उसका जीवन जैसे जीव ही नहीं था। हम आग से इतना अधिक परिचित हो गये हैं और आग हमारे लिये इतनी सामान्य सी वस्तु हो गयी है कि हम कल्पना ही नहीं कर सकते कि आग के बिना हमारा जीवन कैसा हो जायगा, परन्तु आप तनिक सोचें कि आदिम मानव ने आग की कल्पना कैसे की, उसे उत्पन्न करना कैसे सीखा और उसे नियंत्रित रूप में कैसे रक्खा। वैदिक ऋषियों का कहना है कि आग पहले पहल आकाश से आयी और तब उसका रूप चपला (बादलों में चमकने वाली बिजली) का था, परन्तु वह तुरन्त ही विलीन हो गयी और तब मार्तरिश्वन (जो किसी सीमा तक प्रमोथियस का समरुप था) उसे फिर आकाश से ले आये और भृगुवंशीय लोगों को उसे रक्षित रखने का उपाय बतलाया। दूसरी ऋचाओं में कहा गया है कि दो लकड़ी के टुकड़ों को आपस में रगड़ कर आग उत्पन्न की जाती थी। यहीं पर एक विजित्र तथ्य यह प्रगट होता है कि रगड़े जाने वाले लकड़ी के टुकड़ों को प्रमथ कहते थे। प्रमथ एक ऐसा शब्द है जो, ग्रीक भाषा के प्रमोथियस के अत्यधिक समीप है। जो कुछ भो हो अर्थात् चाहे अग्नि को अग्नि-कुण्ड में सुरक्षित रक्खा जाता रहा हो या आवश्यकतानुसार उत्पन्न कर लिया जाता रहा हो, यह बात सत्य है कि सभ्यता की दौड़ में अग्नि के ज्ञान का होना एक बड़ा कदम था। इसके पूर्व अपक्व पदार्थ ही खाए जाते रहे होंगे। अब भून कर या पकाकर खाने की परम्परा चली। अब तक प्रकाश के अभाव में वे रात्रि में कोई काम नहीं कर पाते होंगे, अग्नि की सहायता से प्रकाश पाकर अब वे सब रात्रिकाल में भी कार्यरत होने लगे होंगे। शीतकाल में उन्हें शीत से भी रक्षा मिलने लगी होगी। यदि इन्हीं कारणों से

अग्नि को सर्वाधिक उपयोगी तत्त्व मानकर उसकी प्रार्थना में इतने अधिक मंत्र कहे गये तो आश्चर्य क्या है ? उनके विचार में अग्नि ही एक ऐसे देव थे जो अपने निवास-स्थल आकाश को छोड़ कर पृथ्वी पर रहने लगे थे। वे मानव के मित्र और देवों के सन्देशवाहक थे, मानवों और देवों के मध्यस्थ थे और आर्यों के बीच अमर थे। कहा गया है कि वह आर्यों की बस्तियों की रक्षा करते और कृष्णवर्णीय शत्रुओं को भयभीत कर के उन्हें आर्यों पर आक्रमण करने से रोकते हैं।

शीघ्र ही अग्नि को प्रकाश और गर्मी की विशेषता के रूप में माना जाने लगा और तब अग्नि की कल्पना केवल चूल्हों और यज्ञकुंडों तक सीमित न रह गयी और वैदिक ऋषि उसे उषा में, सूर्य में और सूर्य से परे की सृष्टि में भी उसका दर्शन करने लगे। धीरे-धीरे वे फलों और फसलों के पकने में तथा मानव शरीर की गर्मी को बनाये रखने में भी उपयोगी मानने लगे। एक प्रकार से अग्नि को ही जीवनदाता मानकर ऋषियों ने उन्हें अग्निदेव को ही प्राधान्य देना प्रारम्भ कर दिया। ऐसी दशा में उनके लिये यह कहना स्वाभाविक ही था कि अग्नि ने ही आकाश को प्रसारित किया क्योंकि अग्नि का एक गुण था प्रकाश और प्रकाश के अभाव में धरती और आकाश को अलग करके देखना सम्भव नहीं था। इसके थोड़ा और आगे बढ़ कर एक ऋषि ने घोषणा की कि 'अग्नि ही अपने प्रकाश के भरोसे आकाश को ऊँचा उठाए है और उसे धरती से अलग किये हुए है। अन्त में तो यहां तक भी कह दिया गया है कि अग्नि ने ही धरती और आकाश को जन्म दिया और इस पृथ्वी पर जो कुछ भी है, चलता है, उड़ता है या स्थिर है व उन सबके जनक अग्नि ही हैं।

इस स्थल पर भी हमें उसी प्रक्रिया के दर्शन होते हैं। इस प्रक्रिया का वर्णन हम इस प्रकार कर सकते हैं: मानव मास्तिष्क किसी एक घटना या घटनाक्रम को देखकर चमत्कृत हुआ जैसे उसने एक पेड़ पर गिरी हुई बिजली को देखा, जिसने पेड़ को क्षत विक्षत कर डाला था या दावाग्नि ने समूचे वन को जला डाला था या पेड़ों की रगड़ से पैदा हुई अग्नि की एक चिनगारी ने समूचे वन का विनाश कर डाला था। यह चिनगारी किसी गाड़ी के पहिये और धुरे की रगड़ से भी पैदा हो सकती थी। मानव को इस प्रकार की क्रिया पर आश्चर्य होता है और यह आश्चर्य तब भी नहीं कम होता जब वह इस तथ्य तथा उसके कारण को समझ लेता है, बाद में वह समझ भी लेता है कि दो पदार्थों की रगड़ से गर्मी और अन्त में अग्नि पैदा हो जाती है लेकिन उसका प्रारम्भिक आश्चर्य बना ही रह जाता है। वह अग्नि के प्रभाव को देखता है, उसकी उत्पत्ति के कारण का भी अनुमान कर लेता है, परन्तु उसे जब भी अग्नि की बात करनी होती है तो वह अग्नि स्वतंत्र सत्ता न मानकर उसे किसी सत्ता का प्रतिनिधि मानकर उसका वर्णन करता है। यह बात दूसरी है कि उसने अग्नि को उस प्रकार की प्रतिनिधि नहीं माना

जैसे कोई आदमी किसी आदमी का प्रतिनिधि होता है। अग्नि के प्रतिनिधित्व को उसने अमानवीय अर्थात् दैविक रूप में ही लिया। इस प्रकार अग्नि के विषय में उनकी धारणा बढ़ने लगी और ज्यों ज्यों अग्नि का साधारणीकरण होता गया त्यों त्यों उसकी उच्चता तथा दैविकता बढ़ती गयी और त्यों त्यों लोगों की ज्ञान परिधि के बाहर की बात होती गयीं। बिना अग्नि के न तो गर्मी सम्भव थी न प्रकाश और न गर्मी तथा प्रकाश के प्रभाव में जीवन ही असम्भव था। ऐसी स्थिति में अग्नि को जीवन दाता एवम् त्राता माना जाने लगा तो आश्चर्य क्या था? उसे न केवल मानव जीवन-दाता ही माना गया वरन् पशु, पक्षी, पेड़, पौधे सबके जीवन दाता के रूप में उसकी प्रतिष्ठा हुई और जब एक बार जीवन दाता देवता के रूप में अग्नि की प्रतिष्ठा हो गयी और अग्नि देव की उस रूप में प्रार्थना होने लगी तो बढ़ते बढ़ते एक दिन अग्नि को ही सर्वोच्च देव मान लेने में एक ही कदम की तो आवश्यकता थी। इस प्रकार एक भौतिक पदार्थ अग्नि अपने गुण व अपनी विशेषता के कारण देव और फिर सर्वोच्च देव बन बैठा।

अब हम थोड़ा और आगे बढ़ कर इस पर विचार करेंगे कि वैदिक ऋषि वायु में या बदलों में किस प्रकार की शक्ति की खोज या कल्पना कर सका था। हमें यह भी देखना है कि बादलों में चमकती हुई बिजली को देखकर, उसकी गर्जना को सुनकर या बदलों द्वारा फैलाए गये अंधेरे को देखकर उसको यह प्रतीति तो अवश्य हुई होगी कि वह अकेला नहीं है, तब उसके मन में कैसे विचार उत्पन्न हुए। अनेक दार्शनिकों का कहना है कि धर्म की उत्पत्ति भय से या आतंक से हुई है और यदि बादलों की गरज या चपला की चमक को प्राचीनों ने न देखा होता तो शायद ही वह किसी देवता में विश्वास करता। यह मान्यता यदि सत्य भी हो तो भी हमें इसे अतिरंजन ही मानना पड़ेगा। यह दृष्टिकोण पूर्णतः सत्य तो हो ही नहीं सकता। यह सत्य है कि मानव को भयाक्रान्त करने में बादलों में चमकने वाली व आकाश से गिरने वाली बिजली का बड़ा हाथ रहा होगा और इसके ही कारण मानव को अपनी निर्मलता और पराधीनता की अनुभूति हुई। वेद में ही इन्द्र द्वारा कहलवाया गया है कि 'जब मैं वज्रप्रहार करता हूँ तभी मानवों का विश्वास मुझमें होता है, अन्यथा नहीं' फिर भी दार्शनिकों की इस बात से मैं सहमत नहीं हूँ कि केवल भय और आतंक से ही धर्म की उत्पत्ति हुई है। धर्म विश्वास की भावना है और मानव में यह विश्वास उत्पन्न हुआ प्रकृतिगत नियम और बुद्धिमत्ता को देखकर विशेषतया नियमपूर्वक होने वाली दैनिक, पाक्षिक, मासिक एवम् वार्षिक घटनाओं के कारण जैसे चन्द्रमा की नियमित गति, सूर्योदय तथा सूर्यास्त, ऋतुओं का क्रम इत्यादि। धीरे धीरे ऋषियों ने प्रत्येक घटना में कार्य कारण की व्यवस्था दी और अन्त में तमाम कार्यों के कारणों में एक सर्वोच्च कारण की खोज की, इस कारण को चाहे हम जिस नाम से पुकारें।

इसमें सन्देह नहीं है कि इन घटनाओं के कार्य कारण पर विचार करने से ही वैदिक देवों की सृष्टि सम्भव हो सकी है और वैदिक ऋषियों द्वारा प्रणीत ऋचाओं में इन देवों को विशिष्ट स्थान मिला है। यदि हमसे पूछा जाय कि वैदिक देवों में प्रमुखतम देव कौन हैं तो वैदिक ऋचाओं के प्रकाश में हम कहेंगे कि यह स्थान इन्द्र को मिलना चाहिये, उस इन्द्र को जो नीले आकाश का देवता है, भारतीय जीयस है, बादलों को समूह में लाने वाला है, आकाश से वज्रपात् करने वाला है, वर्षा करने वाला है, अँधेरे को दूर करने वाला है, प्रकाश को लाने वाला है, सभी वस्तुओं को ताजगी देने वाला है, शक्ति एवम् जीवन दाता है और समस्त संसार का एक मात्र स्वामी है। उपरोक्त वर्णन इन्द्र का है। वेद में इन्द्र का वर्णन इससे भी बढ़ कर है। एकाधिक ऋषियों ने इन्द्र को सर्वोच्च पद प्रदान किया है। वैदिक कालीन भारतीय ग्रामों के समूहों में इन्द्र की सर्वाधिक प्रशंसा की गयी है और इन्द्र इस प्रकार की प्रार्थनाओं के अधिकारी भी हैं। इन्द्र की तुलना में अन्य देवता सर्वथा असमर्थ और निर्बल से प्रतीत होते हैं[1]। आकाश जिसे द्यौस कहा जाता था, इन्द्र की उपस्थिति में पृष्ठभूमि में चला गया सा प्रतीत होता है। एक बार सभी देवों के किंबहुना स्वयम् इन्द्र के भी जनक के रूप में आकाश की प्रतिष्ठा की गयी थी, परन्तु कालान्तर में वह भी इन्द्र के समक्ष झुकता हुआ दिखाया गया है। इसे यों कहना भी उपयुक्त होगा कि पिता को पुत्र के सामने झुकता हुआ और पुत्र के आगमन पर माता धरती को काँपती हुई प्रस्तुत किया गया है, परन्तु जिस प्रकार जीयस या जुपिटर के समक्ष यूनान के सभी देवता स्थायी रूप से अधीनता स्वीकार किये हुए दिखाये गये हैं ऐसा

---

[1] इस विषय में डा० देवराज का भी मत देखिये : "ऋग्वेद का सर्वाधिक महत्व-पूर्ण देवता इन्द्र है...वह शक्तिमान है उसने दस्यु, वृत्र तथा अहि का हनन किया है। वज्र उसका अमोघ अस्त्र है, जिसका निर्माण त्वष्टा ने लोहे से किया और वज्र छोड़ता है तो धरती और आकाश काँप जाते हैं। वृत्र अथवा अहि का वध करके वह बरसने के लिये जल को युक्त कर देता है। जिसके नियंत्रण में घोड़े, गौएँ, ग्राम और रथ है जो उषा एवम् सूर्य का सृष्टा है, जो जलों का नेता है, हे मनुष्यों वह इन्द्र है। जिसकी सहायता के बिना कोई विजयी नहीं हो सकता, युद्ध के समय सब जिसकी सहायता के लिये पुकारते हैं, जो सर्वाधिक शक्तिशाली है, जो अचल को भी चलायमान् कर देता है, हे मनुष्यों वह इन्द्र है'। इन्द्र के लिये जो सोमरस निचोड़ते हैं उसे वह भयंकर इन्द्र ऐश्वर्य प्रदान करता है। हे इन्द्र हम तुम्हें सदैव प्रिय रहें और बलवान पुत्रों के साथ सदैव तुम्हारी स्तुति करते रहें"।

ऋग्वेद २,२२७७ और २,१२,९,

ऋग्वेद २,१२,१५ भारतीय संस्कृति पृष्ठ ३ —अनुवादक

हिन्दुओं ने कभी भी नहीं किया, वेद में ही ऐसे ऋषियों की ऋचाएँ हैं जो इन्द्र के अस्तित्व को ही नहीं स्वीकार करते।

इन्द्र के समकक्ष ही और युद्धों तथा अन्य कार्यों में इन्द्र से सम्बन्धित और कितनी ही बार इन्द्र के व्यक्तित्व में एकाकार करके वायु या बात देव की कल्पना की गयी है जो हवा का रूप है। आंधियों के देवता मरुत् को उनसे भी भयंकर रूप में अभिव्यंजित किया गया है।

वायु का विवरण देते हुए एक ऋषि का कथन है कि 'वह कहाँ पैदा हुआ ? वह कहाँ से उद्‌भूत हुआ ? वही देवों का जीवन है, वही संसार का बीज है। वह स्वेच्छाचारी है, उसकी ध्वनि सुनी जा सकती है परन्तु उसे देखा नहीं जा सकता।'

मरुत् वात से अधिक भयंकर हैं। स्पष्ट है कि मरुत् उन अन्धड़ों के देव हैं जो भारत में प्रायः उठा करते हैं। उसके आने पर हवा गर्द से भर जाती है और आकाश बदलों से ढँक जाता है, पेड़ जड़ से उखड़ जाते हैं, उसकी शाखाएँ झकझोर उठती हैं, उनके तने टूट जाते हैं, जब पृथ्वी चलायमान सी होकर पहाड़ों को भी चलायमान सा कर देती है और नदियों के धरातल पर फेन दिखायी देने लगती है, ऐसी स्थिति उत्पन्न करता हुआ सोने का शिरस्त्राण धारण किये हुए तथा कन्धों पर चकनेदार चर्म धारण किये हुए, हाथ में स्वर्ण का माला लिये हुए, अपनी कुल्हाड़ी को हिलाते हुए, अग्निवाणों की वर्षा करते हुए और बादलों की गरज व बिजली की चमक के रूप में अपने कोड़े को फटकारते हुए मरुत् देव को आता हुआ प्रस्तुत किया गया है। वे इन्द्र के साथी हैं, उन्हीं के समान हैं और द्यौस के पुत्र हैं। कहीं कहीं उन्हें रुद्रपुत्र भी कहा गया है, रुद्र को युद्ध करता हुआ माना गया है और उनकी स्तुति में अनेक ऋचाएँ कही गयी हैं। कुछ ऋचाओं में रुद्र को रक्षक एवम् घावों को पूरने वाला कहा गया है, जो भारत वालों के लिये एकदम स्वाभाविक है, क्योंकि हफ्तों या महीनों की कड़ी गर्मी के बाद जब इन अंधड़ों के साथ बादलों की गरज चमक सहित वर्षा होती है तो मानों सभी जीवों को या स्वयम् पृथ्वी को ही नव-जीवन मिल जाता है, पेड़ पौधों और जीवों में ताजगी आ जाती है और प्रकृति उत्फुल्ल हो उठती है।

धरती और आकाश के बीज में भी कुछ देवों की कल्पना की गयी है जैसे पर्जन्य तथा रिभस् ये कर्मठ हैं। उनका रूप और उनके कार्य भी नाटकीय हैं और कई बार तो ऐसा प्रतीत होता है जैसे परवर्ती महाकाव्यों के नायकों के रूप में इन्हीं को चित्रित किया गया है। युद्धों 'में प्रायः इन देवों की स्तुति की जाती थी, क्योंकि युद्ध करते हुए देवताओं के रूप में उनकी कल्पना ही की गयी थी। युद्धों में इन्द्र को ही नेता पद दिया गया है, वह आर्यों का रक्षक है, भारत के कृष्ण वर्ण आदिवासियों का विनाशक है। एक ऋषि का

कथन है कि 'उसने पचास सहस्र कृष्ण वासियों को अलग फेंक दिया है और उनके गढ़ों को धूलिसात् कर दिया है।' यह एक विचित्रता है कि इन्द्र की स्तुति में शत्रुओं से जाति को सुरक्षित रखने के लिये उसी प्रकार की बातें कही गयी हैं, जैसी यहूदियों ने जेहोगा की स्तुति में कहा है। एक ऋचा में कहा गया है कि जब त्रित्सु-जन के राजा सुदास को दस राजाओं ने बुरी तरह दबा लिया तो नदी में आयी हुई बाढ़ को घटाकर इन्द्र ने सुदास को सुरक्षा प्रदान की थी।

एक दूसरी ऋचा में कहा गया है 'तूने तुर्विति के लिये बाढ़ को नियंत्रित कर दिया और तुम्हारी आज्ञा मान कर बाढ़ घट गयी और तूने ही नदियों को पारगम्य किया है।' इसे आप बाइबिल (७८, १३) से मिलायें। 'उसने समुद्रों को विभाजित किया और उन्हें आर-पार जाने योग्य किया। उसने पानी को ढूहकी भाँति खड़ा होने को बाध्य कर दिया।'

वेद में कुछ विवरण ऐसे भी हैं जो वेद के छात्रों को जोशुआ के युद्ध की याद दिला देते है जिसमें सूर्य, चन्द्र तब तक के लिये स्थिर हो गये थे जब तक लोगों ने शत्रुओं से बदला नहीं ले लिया था। वेद में लिखा गया है कि 'इन्द्र ने दिन को बढ़ा दिया और सूर्य ने मध्याह्न में ही अपने रथ के घोड़ों को रथ से उन्मुक्त कर दिया।'

इन्द्र की स्तुति में कुछ ऋचाएँ ऐसी भी हैं जिनमें यह बात बिल्कुल भुला दी गयी सी ज्ञात होती है कि इन्द्र का आकाश से या आंधियों से कोई सम्बन्ध हैं। वे एक दमसे आध्यात्मिक देव के रूप में दिखाये गये हैं जो सभी संसारों के मालिक हैं, सब कुछ देखते सुनते हैं इतना ही नहीं, वे मानवों में सर्वोच्च विचारों को प्रेरित करते हैं। कोई भी उनका समकक्ष नहीं है, कोई भी उनसे बड़ा नहीं है।

इन्द्र का नाम केवल भारत में ही पाया जाता है। हमारे ऐसा कहने का एक कारण है। यह निश्चित है कि अति प्राचीन काल में आर्य किसी एक ही स्थान पर रहते थे। वह स्थान चाहे जहाँ भी रहा हो। धीरे धीरे उनकी जनसंख्या बढ़ी और साथ ही असुविधा भी। फलतः उनकी कई शाखाएँ हो गयीं। उत्तरगामी और दक्षिणगामी आर्यों की चर्चा पहले हो चुकी है। शाखाओं में बँटने की इस घटना को हम विभाजन की संज्ञा दे सकते हैं। आर्यों की विभिन्न शाखाओं में दो प्रकार के देवताओं के नाम पाये जाते हैं। जिन देवताओं का नामकरण या जिन देवताओं की कल्पना विभाजन के पूर्व ही हो गयी थी वे आर्यों की प्रत्येक शाखा में पाये जाते हैं, भले ही देश कालानुसार उनके नामों में थोड़ा बहुत परिवर्तन हो गया हो। विभाजन के बाद जिन देवताओं की कल्पना किसी शाखा में की गयी, उनका नाम केवल उसी शाखा में मिलता है। चूंकि इन्द्र का नाम आर्यों की केवल भारतीय शाखा में ही मिलता है अतः यह परिणाम निकालना अनुचित न होगा कि इन्द्र की कल्पना वैदिक ऋषियों ने भारत में पहुँच कर की। और यदि इन्द्र की कल्पना

विभाजन के पूर्व की होती तो आर्यों की अन्य शाखाओं में भी उसका कोई न कोई नाम अवश्य पाया जाता। वैदिक देवों में कुछ देव ऐसे भी हैं, जिनकी कल्पना विभाजन के पूर्व ही हो गयी रही होगी, क्योंकि किसी न किसी रूप में वे सभी शाखाओं में पाये जाते हैं, यद्यपि देश काल की विभिन्नता ने उनके नामों कार्यों और विशेषताओं में अन्तर उत्पन्न कर दिया है। उदाहरण स्वरूप द्यौस को हम जिअस या जुपिटर के रूप में, उषस् को इओस के रूप में, सूर्य को हेलियोस के रूप में, अग्नि को इग्निस के रूप में पहचान सकते हैं। वरुण ही यूरेनस है, वाक ही वाक्स है और मरुतस में इटैलियनों के युद्ध देवता मार्स की छाया स्पष्ट है। इन स्पष्ट सम्बन्धों के अतिरिक्त कुछ अस्पष्ट सम्बन्धों की भी शोध की गयी है। हरमस तथा सारमेय, डायोनिसस तथा द्युनिश्य, प्रामोथियस तथा प्रमन्थ का सम्बन्ध इसी प्रकार का है। भारतीय पवन को हम ग्रीक के मान के रूप में देख पाते हैं।

द्यौस का देवता इन्द्र जो आंधियों का भी देवता है, वर्षा करता है, आर्यों की पश्चिमोत्तर की शाखाओं में नहीं पाया जाता, यद्यपि उस शाखा में भी एकाध देवता ऐसे हैं जो इन्द्र द्वारा किये जाने वाले कार्यों में से कुछ को पूरा करते हुए प्रस्तुत किये गये हैं। वेदों में भी कुछ देव ऐसे हैं जो इन्द्र के कामों में से कुछ को करते हुए दिखाए गये हैं और पर्जन्य उनमें से एक है। पर्जन्य शब्द विभाजन के पूर्व का प्रतीत होता है क्योंकि कम से कम दो आर्य भाषाओं में इस शब्द का परिवर्तित परन्तु परिचित रूप मिलता है। जर्मनी में एवम् बाल्टिक सागर के तट पर बसने वाली शाखाओं में पर्जन्य का समान रूप मिलता है।

वेद में कभी कभी पर्जन्य का विवरण इस प्रकार दिया गया है कि उससे द्यौस का भ्रम हो जाना स्वाभाविक होता है। अथर्व वेद कहता है 'भूमि हमारी माता है। मैं उसका पुत्र[1] हूँ। पर्जन्य हमारा पिता है, वह हमारी सहायता करे।' एक अन्य स्थल पर धरती को आकाश की पत्नी न कह कर पर्जन्य की पत्नी कहा गया है।

प्रश्न होता है कि आखिर यह पर्जन्य कौन है या क्या है? इस विषय में विद्वानों में बड़ा मतभेद रहा है। कुछ लोग कहते हैं कि पर्जन्य द्यौस का ही पर्याय है, कुछ उसे इन्द्र का पर्याय मानते हैं जो कालान्तर में द्यौस का उत्तराधिकारी हुआ। वह आकाश का भी देवता हो सकता है बादलों का भी और वर्षा का भी।

मुझे तो ऐसा लगता है कि आकाश, बादल या वर्षा के इस देवता की अभिव्यंजना इस प्रकार की गयी है कि यदि इसका अनुवाद करना हो तो वैदिक व्याकरण के कुछ नियमों को तोड़ कर ही हम ऐसा कर सकते हैं। निस्सन्देह यह सत्य है कि जब भी कभी हम अपने सुदूर के पूर्वजों की बात करें तो हमें अपने तत्सम्बन्धी विचारों

---

१ माता भूमिः तस्याहम् : —अनुवादक

को अपने ही ढंग से प्रगट करना चाहिये, परन्तु हमें यह बात कदापि न भूल जाना चाहिये कि प्राचीनकाल के शकों का वास्तविक अर्थ बताने में आधुनिक कालीन कोषों से कम ही सहायता मिल सकती है। हमें तो यह देखना होगा कि किसी शब्द को वे लोग किस अर्थ में ग्रहण करते थे। आज के बने कोष तो किस शब्द का वही अर्थ देंगे जो आज कल प्रचलित है। वर्तमान शब्द कोष के अनुसार देव माने देवता, पर्जन्य माने बादल होता है यह ठीक है मगर अब इसी ढंग से 'पर्जन्यस्य देवः' का अर्थ लगाइये तो इसका अर्थ होगा बादल के देवता। अब संस्कृत भाषा की परम्परा को लीजिये जिसके अनुसार इसका प्रयोग हो ही नहीं सकता। वैदिक संस्कृत में चाहे वह आकाश का देव हो या पृथ्वी का या वर्षा या बादलों का, परन्तु उसमें देव' शब्द षष्टी की विभक्ति के बाद कभी भी नहीं लगता। देव शब्द का अर्थ तो उसी शब्द में निहित रहता है। धीरे धीरे उसी मूल शब्द में हम देव की धारणा भी बना लेते हैं। हम कहीं भी 'आकाशस्य देवः, पवनस्य देवः' ऐसा लिखा हुआ नहीं पा सकते। आकाश का अर्थ ही हो जाता है देवता रूपी आकाश या आकाश का देवता। ऐसी स्थिति में 'पर्जन्यस्य देवः' का क्यों प्रयोग हुआ और यदि हुआ तो उसका अर्थ क्या होगा। बात यह है कि प्राचीन भाषाओं में कितने ही शब्दों के अर्थ निश्चित रूप से एक ही नहीं रहते थे, और वक्ता के बोलने के उद्देश्यानुसार ही उन शब्दों का अर्थ ग्रहण किया जाता था और भाषा का यह लचीलापन देवताओं के नामों के सम्बन्ध में भी लागू होता है। ऐसे भी सन्दर्भ हैं जिनमें पर्जन्य शब्द बादल के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है और ऐसे भी मन्त्र हैं जिसमें इसी शब्द का प्रयोग वर्षा के अर्थ में किया गया है। कुछ ऋचाएँ ऐसी भी हैं जिनमें पर्जन्य को वही स्थान दिया गया जो दूसरी ऋचाओं में द्यौस को या इन्द्र को दिया गया जो वायुमण्डल के कर्मठ देव हैं। वैज्ञानिक ढंग से विचार करने वाले पौराणिकों का यह असंगति एकदम से अवैज्ञानिक प्रतीत होगी, परन्तु इसे हम सुधार तो सकते नहीं। मेरी समझ में तो ऐसा आता है जैसे प्राचीनों का विचार, उनकी भाषा एकदम से अवैज्ञानिक ही रही हो और शायद अवैज्ञानिकता ही उनकी प्रवृति भी है और विशेषता भी। ऐसी स्थिति में हमारा कर्तव्य यही होना चाहिये कि क्या होना चाहिये कि चक्कर में पड़कर वेद का जो भी रूप हमारे सामने है हम उसी का पूर्ण अध्ययन करें। यह शिकायत करने से कुछ लाभ नहीं होने का है कि हमारे पूर्वज ठीक उसी तर्क सम्मत रूप से नहीं सोचते थे या नहीं सोच पाते थे, जिस रूप में हम सोचते या सोच पाते हैं।

वैदिक सूक्तों में ऐसे भी अंश हैं जिनमें पर्जन्य को जगन्नियन्ता तक कहा गया है। द्यौस के समान उसे पिता भी कहा गया। एक ऋषि का कथन है कि 'वह देव रूप में सारे संसार का शासक है, सभी जीव उसी में निवास करते हैं, वह समस्त चर-अचर का आत्मा है'।

वास्तविकता यह है कि पर्जन्य के विषय में जो कुछ कहा गया है वह उसे सर्वोच्च देव बनाने के लिये पर्याप्त है, फिर भी दूसरे कई सूक्तों में उसे एक देव मात्र कहा गया है, जिसकी कृपा से इस भूतल पर वर्षा होती है और वह मित्र और वरुण के नियंत्रण में कार्य करता है, जिन्हें इस अवस्था में सर्वोच्च देव कहा गया है जो धरती और आकाश सर्वाधिक सशक्त शासक है।

कुछ दूसरे मंत्रों में उसके किसी भी प्रकार के व्यक्तित्व का चित्रण नहीं किया गया है और इस शब्द को मात्र बादल के अर्थ में प्रयुक्त किया गया है।

एक सूक्त में कहा गया है कि 'दिन में भी पानी से भरे बादल पृथ्वी पर अंधेरे की सृष्टि कर देते हैं और पृथ्वी को शीतलता प्रदान कर देते हैं'। इस मंत्र में बादल के अर्थ में पर्जन्य का प्रयोग है और यह प्रयोग जातिवाची है न कि व्यक्तिवाची क्योंकि आगे चल कर हमें इसका बहुबचन रूप देखने को मिलता है जो इतस्ततः भ्रमण किया करते हैं।

जिस समय देवादि अपने भाई की ओर से प्रार्थना करता है तो वह कहता है कि "हे मेरी स्तुतियों के देवता, तुम चाहे मित्र हो या वरुण या पूषण, हमारे यज्ञ में आवो। चाहे तुम आदित्यों के संग हो या वसुओं के या मरुतों के पर्जन्य को शान्तनु के लिये बरसने की आज्ञा दो'।

फिर 'हे पर्जन्य, तुम चलो'।

कई स्थानों में हम ३ पर्जन्य को बादल के अर्थ में भी ग्रहण कर सकते हैं और वर्षा के रूप में भी क्योंकि जो वर्षा के लिये प्रार्थना करता है, वह प्रकारान्तर से बादल के लिये भी प्रार्थना करता है। वर्षा से जो लाभ हो सकते हैं वही लाभ बादल के भी हैं। एक विचित्र ऋचा तो मण्डूक को सम्बोधित की गयी है जो वर्षा के आरम्भ में पृथ्वी से निकल कर क्रीड़ारत हो जाते हैं और अपनी ध्वनि से दिग् दिगन्त को गुंजायमान कर देते हैं। कवि इन मण्डूकों की उपमा वेदपाठी विप्रों से देता है यद्यपि यह उपमा कुछ विचित्र सी लगती है क्योंकि वह ऋषि भी विप्र ही रहा होगा। कहा गया है कि पर्जन्य ही मण्डूकों को उनका स्वर पुनः उन्हें प्रदान करता है। इस ऋचा में आए पर्जन्य को हम वर्षा के अर्थ में ही ग्रहण कर सकते हैं या अधिक से अधिक बादल तक जा सकते हैं।

पर्जन्य को सम्बोधित की गयी स्तुति का अनुवाद मैं आप लोगों के समक्ष रखूँगा, जिसमें पर्जन्य की कल्पना देव रूप में की गयी है, या यों कहें कि उसकी कल्पना

उसी सीमा तक देव रूप में की गयी है, मानव जाति के मानसिक विकास की तत्कालीन स्थिति में जो सीमा सम्भव थी।

१. 'इन गीतों से उस प्रवल देव की स्तुति करो, पर्जन्य की प्रशंसा करो, सम्मानपूर्वक उसका पूजन करो, क्योंकि वह गर्जते हुए वृषभ के समान है, बूंदों को पृथ्वी पर वितरित करके पौधों में बीजमय फल प्रदान करता है।

२. 'वह पेड़ों को छिन्न कर देता है, दुरात्माओं को मार देता है, उसके प्रबल अस्त्र के सम्मुख समूचा संसार काँपता है। शक्तिशाली के सामने का साहस निरपराधियों को भी नहीं होता फिर अपराधी जन उसके सम्मुख कैसे आवेंगे जब कि सभी जानते हैं कि पर्जन्य दुष्कर्मियों का संहारक है।

३. 'अपने घोड़ों को ताजन से मारते हुए एक सारथी के समान वह अपनी वर्षा की बूंदों को सन्देशवाहक के रूप में पृथ्वी पर भेजता है। जब पर्जन्य आकाश को वर्षा जल से भर देता है तो अति दूर से सिंह की गर्जना सुनायी देने लगती है।

४. 'वायु चलती है, बिजली चमकती है, पौधे बढ़ने लगते हैं, आकाश से बूँदें गिरने लगती हैं। सारे संसार के लिये खाद्य पदार्थ उत्पन्न हो जाते हैं जब पर्जन्य अपने बीज को सौभाग्यशालिनी धरती में आरोपित करता है।

५. 'हे पर्जन्य, तुम्हारे कार्यों के समक्ष पृथ्वी नतमस्तक हो जाती है, तुम्हारे समक्ष खुरों वाले जानवर तितर-बितर हो जाते हैं, पौधे नाना प्रकार के आकार ग्रहण करने लगते हैं, तू हमें पूर्ण सुरक्षा प्रदान कर।

६. 'हे मरुत्, हमें स्वर्गीय वर्षा प्रदान करो, सबल अश्वों की धारा सी बहा दो और अपने गम्भीर गर्जन के साथ तुम आओ, वर्षा करते हुए आओ, क्योंकि हे पर्जन्य तुम जीवित देव हो, तुम हम सबके पिता हो।

७. 'तुम गरजो, चपला चमकाओ, हमें सफलता दो, अपने जल पूर्ण रथ पर हमारे चतुर्दिक् भ्रमण करो। जब तुम्हारा जल मात्र पानी से पूर्ण हो जाय तो उसका मुंह खोल दो और ऊंचे व नीचे स्थलों को समभाव कर दो।

८. 'हे पर्जन्य जब गर्जन तर्जन करके तू दुष्कर्मियों का विनाश करता है, तब प्रत्येक को प्रसन्नता प्राप्त होती है। पृथ्वी के सभी जीव जन्तु प्रसन्न हो जाते हैं।

९. 'अपने बड़े जल पात्र का मुंह नीचे कर दो और पानी को स्वतंत्रतापूर्वक हमारी ओर आने दो। पृथ्वी और आकाश को भिगोकर स्वस्थ बना दो और गायों के लिये सूखी ऋतु की भी व्यवस्था करो।

१० 'तुम काफी वर्षा कर चुके हो, अब रुको। मरुस्थल भी पारगम्य हो गये हैं, भोजन से युक्त पौधे भी बढ़ चुके हैं और मानवों द्वारा की गयी तुम्हारी प्रशंसा तुम्हें प्राप्त हो चुकी है।'

यह एक वैदिक सूक्त है। इसी सूक्त से हमें यह भी पता चल जाता है कि ये वैदिक सूक्त अन्ततः हैं क्या। उनमें न तो काव्य-वैभव है और न हमेशा द्वारा ग्रहण किये जाने वाले अर्थ में काव्यगत-सौन्दर्य, फिर भी आप किसी ग्राम की पूरी किसान संख्या को ले लीजिये और देखिये कि यद्यपि उनका भी जीवन पूरी तरह वर्षा पर ही निर्भर रहता है, फिर भी उनमें से कितने ऐसे हैं जो पर्जन्य की इस प्रकार की स्तुति रच सकते हैं, साथ ही यह भी मत भूलें कि ये रचनाएँ कम से कम तीन सहस्र वर्ष पूर्व की हैं। आप लोग यदि ध्यान देंगे तो आपको इनमें काव्य कल्पना और काव्य गत विवरण भी कम नहीं मिलेगा। जिस किसी ने उष्ण कटिबंधीय देशों में वज्रपात् के साथ काले बादलों द्वारा की गयी वर्षा को देखा है वही इन वाक्यों के वास्तविक अर्थ को ग्रहण कर सकेगा कि 'हवा चलती है, चपला चमकती हुई दौड़ती है, पौधे निकल पड़ते है, खुरदार पशु तितर-वितर हो जाते हैं'। उक्त सूक्त में जिन विचारों को प्रगट किया गया है वे वास्तविक हैं, काल्पनिक नहीं। पर्जन्य अपने स्वर्गस्थ कुएँ से डोलों में भर भरकर धरती पर फेंकता है।

यदि आप विचार करें तो इस सूक्त में नैतिक भावना का भी दर्शन हो सकता है। 'जब पानी बरसता है, बादल गरजता है, बिजली चमकती है, वज्रपात होता है तो दुष्कर्मी तो मारे ही जाते हैं, निरपराध जन भी भाग खड़े होते हैं'। हम देखते हैं कि ये उत्पात न केवल प्रकृति के अस्वाभाविक या यों कहें कि असाधारण प्रकोप ही हैं वरन् इनमें एक और उच्चता शक्ति की इच्छा भी व्याप्त है और इसीलिये कवि को विश्वास है कि ये सब उत्पात् केवल दुष्कर्मियों का ही नाश करते हैं किन्तु डरना सबको चाहिये और सब डरते भी हैं क्योंकि सम्पूर्ण रूप से निरपराध होना शायद असम्भव है।

इतना कहने के बाद यदि हम पूछें कि 'पर्जन्य कौन है या क्या है? तो उसका यही उत्तर होगा कि प्रारम्भ में पर्जन्य की कल्पना केवल बादल के ही रूप में की गयी थी और यह सोचा गया था कि वह जल दाता है, परन्तु ज्यों ही यह विचार उत्पन्न हुआ कि वह जल नहीं है वरन् जल का देने वाला है त्योंही हमारे नेत्रों से देखे जाने वाले ये बादल किसी उच्च शक्ति के प्रतीक मात्र हो गये अथवा इन्हें किसी उच्च शक्ति का शरीर मात्र मान लिया और कल्पना की गयी कि वास्तविक शक्ति का निवास इन बादलों से परे कहीं और है। कहाँ है?' इसका पता नहीं। जैसा हम पहले भी कह चुके हैं कि कई मंत्रों में पर्जन्य आकाश के रूप में आया है जिनमें धरती के पर्जन्य को ही धर्म पत्नी कहा गया है। अन्य कितने ही स्थलों में उसे द्यौस का पुत्र माना गया है और इस बात का विचार नहीं किया

गया है कि इस प्रकार तो पर्जन्य की माता ही उसकी पत्नी हो गयी। हम देख चुके हैं कि वैदिक ऋषियों ने इन्द्र को अपने ही पिता का पिता बना दिया और वे तनिक भी न हिचके वे केवल इतना ही कह कर रह गये कि 'वास्तव में यह सबसे बड़ा आश्चर्यमय है'।

कभी ऐसा भी हुआ है पर्जन्य उन कार्यों के कर्त्ता रूप में भी प्रस्तुत किया गया है जो अन्य ऋचाओं के अनुसार इन्द्र द्वारा सम्पादित किये जाते है। कभी उसके द्वारा वायु सम्बन्धित कार्य भी कराये गये हैं और कभी वर्षा कारक सोम के स्थान की पूर्ति उसी के द्वारा करायी गयी है। फिर भी न तो वह द्यौस है, न इन्द्र है, न मरुत है और न वायु या सोम है। वह है पर्जन्य ही। उसका व्यक्तित्व निराला है, वह सबसे भिन्न है और आर्यों के प्राचीनतम् देवों में उसकी गणना है।

यदि यह शब्द 'पर्ज' धातु से बना हो (पर्ज छिड़कने के अर्थ में व्यवहृत होता है) तो वास्तव में पर्जन्य का अर्थ होना चाहिये 'सिंचाई करने वाला' या 'वर्षा करने वाला'।

जब आर्य-परिवार के सदस्य तितर बितर हुए तो वे बादल के इस नाम को अपने साथ ले गये; चाहे वे सदस्य ग्रीकों या केल्टों के पूर्वज रहे हों चाहे ट्यूटनों या स्लॉव जाति के। ऐसे ले जाये जाने वाले शब्द कभी कभी तो आर्यों की सभी शाखाओं में पाये जाते हैं या कभी कभी केवल छः पांच, चार, तीन या कम से कम दो शाखाओं में तो अवश्य ही पाये जाते हैं भले ही देश काल वेदानुनार उन शब्दों में कुछ परिवर्तन आ गया हो। हम जानते हैं कि आर्यों के सात मुख्य उत्तराधिकारी हुए[1]। हम यह भी जानते हैं कि आर्यों के ये सदस्य एक बार विलग होकर फिर कभी एक नहीं हुए। यह अलगाव व ऐतिहासिक काल प्रारम्भ होने के काफी पहले हुआ होगा। अतः जो भी समान शब्द न्यूनाधिक समान अर्थों में आर्यों की दो जातियों में भी सुरक्षित रह गये हैं उनके विषय में यह परिणाम निकालना त्रुटिपूर्ण न होगा कि वे शब्द आर्यों में तब भी प्रचलित थे जब वे सब के सब एक साथ ही रहते थे। उन शब्दों को यदि आर्य विचारों की निधि कहा जाय तो अतिशयोक्ति न होगी।

---

[1] पहले पहल आर्यों की दो शाखायें हुई। एक पश्चिमोत्तर की ओर चली और एक दक्षिण की ओर। पश्चिमोत्तर अर्थात् योरप की ओर जाने वाली शाखा कालांतर में पाँच उपशाखाओं में बँट गयी। इस उप विभाजन का भी समय ज्ञात नहीं हैं। केल्ट लोग योरप के सुदूर पश्चिम तक चले गये और फ्रांस, वेलजियम ब्रिटेन और आयर्लैंड में बसे। ट्यूटन लोग योरप ये उत्तर और मध्यभाग में बसे और वहीं से रोम के पतन के पश्चात् योरप विजय के लिये निकले। स्लाव लोग पूर्वी भाग में बसे अर्थात् उनका निवास स्थान हुआ योरप का पूर्वी एवम् एशिया का पश्चिमी भाग। इलेटिक और ग्रीक जातियाँ योरप के दक्षिण में बसीं। दक्षिणगामी आर्य इंडस तक पहुंच गये। इंडस (सिंध) के

ग्रीक, लैटिन, केल्टिक या ट्यूटनिक भाषाओं में तो पर्जन्य शब्द की स्पष्ट या अस्पष्ट छाया कहीं भी नहीं मिलती। स्लाव भाषा में भी तब तक इस शब्द की छाया नहीं मिलती जब तक हम उस युग के साहित्य में नहीं पहुंच जाते। स्लाव भाषा की एक उपशाखा बन चुकी थी, जिसे हम लोट्टक कहते हैं। इस भाषा में अर्वाचीन तीन भाषाएँ सम्मिलित थीं जिन्हें हम लिथुआनियन, लेट्टिश और प्राचीन प्रशन भाषा कह सकते हैं। जिस रूप में आज के सामान्य जन द्वारा लिथुआनियन भाषा बोली जाती है उसमें व्याकरण के कुछ ऐसे तत्व विद्यमान हैं जो आदिम कालीन भाषा के नियमों के समान है। कुछ अंशों में तो वे संस्कृत के एकदम अनुरूप हैं। अनुरूपता को देखकर आश्चर्य होता है, क्योंकि उनकी संख्या बहुत थोड़ी है। शेष भाषा शताब्दियों के प्रवाह में घिस मिट गयी है।

इसी लिथुआनियन भाषा में पर्जन्य अभी तक सुरक्षित हैं। वहाँ वह आज भी जीवित है जब कि स्वयम् भारत में वह केवल विद्वानों की वस्तु बनकर जीवित है। सामान्य जन का उससे तनिक भी परिचय नहीं रह गया है। उधर लिथुआनियां में अधिकांश ईसाई हो चुके हैं, परन्तु आज भी वर्षा के लिये उनमें जो प्रार्थनाएँ प्रचलित हैं वे ऋग्वेद के उस सूक्त के ही सदृश हैं, जिनका अनुवाद अभी कुछ पहले मैं आप लोगों के समक्ष रख चुका हूँ। लिथुआनियाँ में वर्षा के देवता को 'पर्कुनस' कहते थे और आज भी बादल की गरज के अर्थ में वहाँ वही शब्द प्रयुक्त होता है। प्राचीन प्रथा की भाषा में बादल की गरज को पर्सुनस' ही कहते थे और लेट्टिश भाषा में आज भी बादल की गरज को पर्कांस ही कहते हैं और वही पर्कांस बादलों की गरज का स्वामी या देवता है।

मेरा विश्वास है कि पहले पहल ग्रिम साहब ने वैदिक पर्जन्य की संगति प्राचीन स्लाव भाषा के पेरुन से बैठाया। यही पेरुन ( Perun ) पोलिश भाषा का पायोरन (Piorun) है, बोईसियन भाषा का पेरान (Peran) है। डोब्रोवस्को नामक सुप्रसिद्ध भाषा शास्त्रों ने इन शब्दों का मूल धातु 'पेरु' (Peru) को माना था जिसका अर्थ होता है 'मैं आघात करता हूँ'। ग्रिम साहब ने सिद्ध किया कि पर्कुनस (Perkunas), परकांस (Pehrkons) और पर्कुनास Perkunos) शब्द क्रमशः लिथुआनियन, लेट्टिश तथा ओल्ड प्रशन भाषा में पाये जाते थे और यहाँ तक माल्डेविया के लोगों ने भी अपने थंडर गाड Thunder god) को पोरगोइनि (Porguine) कहने लगे थे।

---

आर्यों की भाषा बनी संस्कृत और ऋग्वेद इन्हीं आर्यों की रचना है'। देखिये श्री रमेश दत्त लिखित प्राचीन भारत की सभ्यता में 'आर्य और उनका साहित्य नामक' अध्याय।

—अनुवादक

यद्यपि इस्थुआनियां के लोगों की भाषा आर्य-परिवार की नहीं है, फिर भी उस भाषा में पड़ोसी जातियों की भाषाओं के अनेक शब्द पाये जाते हैं । इस भाषा में सत्रहवीं सदी में रचित एक प्रार्थना है जिसमें वर्षा के देवता को पिकर या पिकन (Picko ror, Picken) के नाम से सम्बोधित किया गया है। उस प्रार्थना का अनुवाद मैं आप लोगों को सुनाता हूँ।

'हे प्रिय पिकर, हम तुम्हारे लिये एक बैल की बलि देते हैं जिसके दो सींग और चार फटे हुए खुर हैं। हम तुम्हारी प्रार्थना करते हैं कि हमें हल चलाने एवम् बीज बोने की सुविधा दो, कि हमारा भूसा ताँबे का सा लाल हो और हमारे दाने सुनहरे पीले रंग के हों । इन तमाम काले बादलों को किसी अन्य दिशा में धकेल दो जहाँ घनी झाड़ियाँ हों, सघन बन हों और जंगली वातावरण हो । हम तो हल चलाने वाले हैं, बीज बोने वाले हैं, हमें तो फलदायक ऋतु चाहिये, मधुर वर्षा चाहिये । हे पवित्र देव, (Poha Picken) हमारे खेतों को रक्षित रक्खो ताकि उनमें सुन्दर भूसा, नयनाभिराम बालें तथा सुपुष्ट अन्न उपजे ।

मैं आपके सामने एक बार फिर दुहराता हूँ कि मेरी इच्छा नहीं है कि मैं इस आदिम काव्य की अनुचित प्रशंसा करूँ चाहे वह इस्थुआनियां की सत्रहवीं शताब्दी की प्रार्थना हो या वैदिक कालीन भारतीय ऋषियों की वाणी हो । यह काम मैं काव्य शास्त्र के आलोचकों के लिये छोड़ता हूँ । मैं आपसे केवल इतना ही पूछने का अभिलाषी हूँ कि क्या उपरोक्त कविता इस बात को स्पष्ट नहीं कर देती कि जिस प्रकार की प्रार्थनाएँ वैदिक कवियों ने सिकन्दर से भी एक सहस्र वर्षों पूर्व की थी ठीक उसी प्रकार की कविता उस देश में सत्रहवीं शताब्दी में रची गयी थी जो पूर्वा जर्मनी तथा रूस के बीच में पड़ता है ? आप यह न भूलें कि लिथुआनियाँ की यह कविता केवल दो सौ वर्ष पुरानी है । क्या यह तथ्य ज्ञानप्रद नहीं है कि संस्कृत के पर्जन्य शब्द को कितनी ही भाषाओं ने अब सुरक्षित रक्खा है ? आप इस बात को भी समझ लें कि लिथुआनियाँ की भाषा से पर्कुनस शब्द मात्र एक संज्ञा है और उसमें से अन्य शब्दों की उत्पत्ति सम्भव नहीं हो सकी है। इतना ही नहीं विद्वान लोग इस बात का विश्वास दिलाते हैं कि यह शब्द अपने विभिन्न रूपों में एक ही अर्थ में स्लावनिक भाषा, पोलिश भाषा तथा बोहेमियन भाषा में चिरकाल तक बना रहेगा ।

मैं समझता हूँ कि आप लोगों को विश्वास नहीं होगा, परन्तु आपको विश्वास करना चाहिये कि जब इस प्रकार के तथ्यों से मेरा साक्षात्कार होता है तो मुझे ऐसा प्रतीत होता है जैसे मिश्र देश के राजाओं की मृत सुरक्षित देहों की नसों में फिर से रक्त प्रवाह होने लगा हो या जैसे कृष्णपाषाण निर्मित मिश्र देश की मूर्तियों में नवजीवन संचार हो

गया हो और वे अपने समय की कहानियाँ कहने लगी हों, उस समय की जिसे बीते कई सहस्र वर्ष हो चुके हैं। आप उन्हें कभी भी पुकार सकते हैं और मूर्ति भी कह सकते हैं, परन्तु मेरे लिये तो वे सजीव हो उठती हैं। जिसे हम प्राचीन, अति प्राचीन समझ बैठे थे, वे ही सर्वथा नवीन हो उठती हैं और कितनी नवीन वस्तुएँ जैसे हमें प्राचीन सी दिखायी देने लगती हैं। आप केवल पर्जन्य शब्द की ही मोहकता पर विचार करें तो आपको पता चलेगा कि केवल एक शब्द के माध्यम से ही हमारे नेत्रों के समक्ष वे झोपड़ियाँ, वे गुफाएँ साकार हो उठती है, जिनमें समस्त आर्य जातियों के पूर्वज, स्वयम् हमारे पूर्वज वर्षा की झड़ी से बचने के लिये सामूहिक रूप से शरण लेते थे। चाहे हम आज वाल्टिक सागर तट पर रहते हों या सिंध नदी तट पर, वे सबके पूर्वज थे। वे सब पर्जन्य की झड़ियों से समान रूप से त्रस्त होते थे और तब पर्जन्य का प्रार्थना करने लगते थे कि 'हे पर्जन्य, अब रुक जाओ, तुमने पर्याप्त वर्षा कर दी है, तुमने मरुस्थल को भी गम्य कर दिया है, बीजों को अंकुरित एवम् पौधों को पल्लवित कर दिया है तथा मनुष्यों की प्रशंसा के पात्र बन चुके हो। अब हमारी रक्षा करो।'

अभी हमें तृतीय वर्ग के देवताओं पर विचार करना शेष ही है। अभी तक हमने केवल पार्थिव और वायु मंडलस्थ देवताओं पर ही विचार किया है, परन्तु इस वायुमण्डल से भी परे, दूर, बहुत दूर, जहाँ हमारी इन्द्रियों की गति नहीं है, वहाँ भी कुछ देवताओं का निवास है जो अब तक प्रस्तुत कर्मशील एवम् युद्धशील देवताओं से अधिक गम्भीर, अधिक वरिष्ठ हैं, इन्द्रियातीत हैं और इसीलिये इस पृथ्वी और वायु के देवों की तुलना में अनेक कार्य और उनकी कार्यविधि अत्यधिक रहस्यपूर्ण हैं।

निस्सन्देह ऐसे देवों में द्यौस का विशिष्ट स्थान है। यह वही द्यौस है जिनकी उपासना विभाजन के पूर्व ही से हमारे पूर्वज करते आये हैं और इसीलिये इसके दर्शन हमें सर्वत्र होते हैं। ग्रीक में यही जीअस है, इटैली में इसी को जुपिटर कहते हैं। तथा ट्यूटनिक जातियों में इसे तिर या रचू नाम से जाना जाता है। वेदों की संगति में हमने देखा था कि उसकी प्रार्थना द्यावापृथिव्यौ अर्थात् युग्म रूप से की गयी थी। उसने स्वयम् भी अपनी स्तुति की है, वह अन्तर्ध्यानस्थ देवता है और कालान्तर में इन्द्र ने द्यौ के स्थान को ग्रहण किया है।

वरुण नामक एक अन्य देव भी है जो सबको प्यार करता है और सब की रक्षा करता है। यह नाम वर् धातु से निकला है जिसका अर्थ होता है 'ढंकना'। यह ग्रीक देवता औरनस (Ouranos) के अनुरूप है। हिन्दू मस्तिष्क की सर्वाधिक मोहक रचना है वरुण। हम उस भौतिक स्थिति की कल्पना आज भी कर सकते हैं, जिसने उसे जन्म दिया है। उस विस्तृत, तारक रचित, द्युतिमान नभ की कल्पना अवश्य ही सरल है।

वरुण की स्थितियों ने सर्वाधिक परिवर्तनों का आलिंगन किया है। उसका पूर्ण परिवर्तन हो चुका है और आज उसका जो रूप हमारे सामने है वह एक ऐसे देवता का रूप है जो ऊपर रह कर इस पृथ्वी के समस्त प्राणियों के कुकर्म और सुकर्म देखता रहता है, दुष्कर्मियों को दंड देता रहता है और स्तुतिपूर्वक क्षमा याचना को स्वीकार भी करता रहता है।

वरुण को सम्बोधित करके कहे गये एक सूक्त का अनुवाद मैं आप लोगों को सुनाऊँगा :

'हे वरुण, तुम्हारी सेवा में हम प्रसन्न रहें, क्योंकि हम सदैव तुम्हारा ही चिन्तन करते हैं, और तुम्हारी ही प्रशंसा करते हैं, दिन रात आपको नमस्कार करते हैं। जिस प्रकार वेदी की अग्नि सदैव प्रज्वलित रहती है उसी प्रकार ब्राह्म मुहूर्त में हम सदैव तुम्हारा ही ध्यान करते हैं।'

'हे वरुण, तुम्हीं हमारे नेता हो, हम तुम्हारी शरण में रहें। तुम्हारे अधीनस्थ एक से एक प्रबल शक्तियाँ हैं और तुम्हारी प्रशंसा दूर-दूर तक फैली हुई है। तुम अदिति के अपराजेय पुत्र हो हमें अपना मित्र बनाओ'।

'शासक आदित्य ने इन नदियों को भेजा है, वरुण के विधानानुसार कार्यरत रहती हैं, वे थकती नहीं, रुकती नहीं, वे चिड़ियों की भाँति मन चाहे स्थलों को जाती हैं'।

'हमसे हमारे पापों को दूर करो और तब हमारी वृद्धि होगी। हे वरुण हम तुम्हारे ही विधान से उत्पन्न हैं। कहीं ऐसा न हो कि मेरे गीतों का ताना बाना तैयार होने के पूर्व ही तागा टूट जाय। कारीगर समय के पहले ही नष्ट न हो जाय'।

'हे वरुण, हमें इस भय से दूर ले चलो, मेरे ऊपर दया करो। जैसे बछड़े के गले से रस्सी छोड़ दी जाती है, वैसे ही हमारे पापों से हमें मुक्त कर दो। तुमसे दूर रह कर तो हम एक निमिष के भी स्वामी नहीं रह जाते'।

'हे वरुण, हम पर आघात मत करो, क्योंकि तुम्हारा अस्त्र तो दुष्कर्मियों के लिये है, हमें प्रकाशहीन स्थल में न ले जावो, हमारे शत्रुओं को तितर-बितर कर दो ताकि हम रक्षित रहें'।

'हमने तुम्हारी प्रशंसा के गीत गाये हैं, गाते हैं और गाते रहेंगे। हे प्रबल वरुण सभी विधान तुम पर वैसे ही स्थित है जैसे एक शिला पर'।

'सभी आत्मकृत पाप हमसे दूर हो, दूसरे के दुष्कर्मों का दण्ड हमें न मिले। अभी न जाने कितनी बार उषा आवेगी, हम उसे यों ही देखते रहें'।

आप लोगों ने देखा कि इस सूक्त में वरुण को आदित्य कहा गया जो अदिति का अपत्यवाची रूप है। अदिति का अर्थ है अनन्त। दिति अर्थात् सीमित में अ अर्थात् 'नहीं' उपसर्ग लगा कर अदिति बना है जिसका अर्थ होता है, असीम, सम्पूर्ण, अनन्त। वेद में जब तब अदिति की भी प्रार्थना की गयी है और उसे 'परे' के अर्थ में ग्रहण किया गया

